"सुरेन्द्रनाथ बनर्जी एव कालीचरण बनर्जी (कलकत्ता, ई० नार्टन (मद्रास), फीरोजशाह मेहता एवं के० टी० तैलंग (बम्बई) जैसे अपने समय के भारत के सर्वश्रेष्ठ वक्ताओं की कुछ वक्तृताओं ने मेरे युवकोचित मन पर बड़ा प्रभाव डाला। मुझे सब असाधारण एवं आश्चर्यजनक प्रतीत होता था। किन्तु मालवीय जी के भाषणों ने मेरे दिल पर जो कभी न मिटनेवाला प्रभाव डाला वैसा किसी दूसरे का न पड़ा। मुझे आज भी याद है कि जबतक मालवीय जी उस विशाल समूह के सामने भाषण करते रहें मैं मुग्ध-सा, उसमें डूबा हुआ, आत्म-विस्मृत की भाँति चुप-चाप बैठा रहा। उनके भाषण मे वाग्मिता के साथ मिठास एवं जीवन था। तब से दीर्घ-कालिक परिचय के बल पर मैं कह सकता हूँ कि यद्यपि भारत ने कतिपय बेजोड वक्ता एवं वादी (डिबेटर) पैदा किये किंतु मालवीयजी अपने क्षेत्र में एक ही हैं। वही एक वक्ता हैं जो श्रोताओं को अपनी भाषा की शक्ति एवं जोश से नहीं, वरन् निपुणता, आश्चर्यजनक मृदुता, असाधारण आकर्षण—'चार्म'—एवं सरलतापूर्वक निकलती हुई वाग्धारा से प्रभावित करते हैं। ये सब बातें श्रोता के मन पर कुछ ऐसा प्रभाव डालती हैं कि उनमें विश्वास उत्पन्न हो जाता है।"

समयानुसार बोलने के ढंग में वह परिवर्तन भी करते रहते थे। वह जहाँ सिंह की भाँति 'दहाड़' सकते थे वहाँ कोयल की भाँति मधुर स्वर में 'कूक भी सकते थे। उनके बोलने में एक अद्भुत मधुरता थी। वह सच्चे ब्राह्मण की मधुरता थी। श्री केलकर के शब्द मुझे याद आते हैं कि "उनका बोलना सोते से निकली हुई कल-कल रव करके बहनेवाली जलधारा के समान है जिसमें इतना मधुर शब्द होता है कि उसे सुनते ही जाने की इच्छा बनी रहती है।"

विशेषताएं

उनकी चमत्कृत वक्तृत्वशक्ति, उनकी मुहाविरेदार शैली, उसके अंदर कलाविद् की तरह प्रकाश एव छाया ('लाइट' एवं 'शेड

अपूर्व समिश्रण करने की उनकी शक्ति सब अद्भुत थी। वस्तुतः, जैसा कि श्री विनायक मेहता ने लिखा था, "यह 'व्यास' की सर्वोच्च कक्षा तक पहुँची हुई वाग्मिता है।" प्रत्येक महान् वक्ता में तीन शर्तें होनी चाहिएँ—श्रोता को ज्ञान देने ( ऊँचा उठाने ), भावमय कर देने एवं आनन्दमय कर देने की शक्ति। मालवीय जी में तीनों बातें अत्यधिक परिमाण में पाई जाती थीं।

वह एक सच्चे ब्राह्मण की तरह बोलते थे। उनकी वक्तृत्व शक्ति पर भी ब्राह्मणत्व की छाप थी। उसमें जो गुण थे वे भी ब्राह्मण के थे और जो दोष थे वे भी ब्राह्मण के थे। जहाँ उनके वक्तृत्व में गुण थे वहाँ दो-एक दोष भी थे। एक तो यह कि

**दोष**

वह समय एवं साधन का ठीक अनुपात नहीं लगा सकते थे। बोलने लगे तो बोलने ही लगे। सरिता की धारा की भाँति फिर उसका रुकना मुश्किल ही होता था। ५ या १० मिनट में उनको भाषण खत्म करना हो तो बोल नहीं सकते थे—बोलते तो उनकी मर्यादा के अनुसार वह न बोलने के समान ही होता। भाषा पर उनका अधिकार तो असाधारण था पर वह जहाँ निर्माण कर सकते थे वहाँ उसे बंधन में नहीं रख सकते थे। जबान पर 'डिप्लोमैट' का वह काबू नहीं था जो मौका देख-कर जबान का उपयोग करता है; दिल में जो कुछ है उसको सबका सब जबान पर नहीं आने देता। मालवीयजी का यंत्र पर—जबान पर इतना अधिकार तो था कि वह उसे सर्वोत्तम शब्द एव भाव सृष्टि का साधन बना सकते थे पर यंत्र को जितनी आसानी से चला सकते थे उतनी ही शीघ्रता से उसकी गति को रोक नहीं सकते थे। हाँ, इतना अवश्य है कि उसकी गति को वह जिस दिशा में चाहें मोड़ सकते थे। इसीलिए उनके भाषणों में बहुत अधिक विविधता मिलती है। कामकाजी एव बिलकुल व्यावहारिक राजनीतिज्ञ को उनके लम्बे भाषण सुनना अच्छा नहीं लग सकता। असल में वह जन-समूह के लिए थे। कानपुर कांग्रेस-

में जब मालवीय जी बोलने खड़े हुए तो स्व० पं० मोतीलालजी ने मुस कराते हुए कहा—"निश्चिन्त होकर बैठो; पण्डितजी का महाभारत शुरू होता है।" यद्यपि यह मोतीलालजी का व्यंग था किन्तु इस 'रिमार्क' में, इस सम्मति में मालवीयजी के भाषण के गुण-दोष दोनों की आलोचना आ जाती है। महाभारत की भाँति ही उनके भाषण में शब्द-सौष्ठव, विविधता, विस्तार एवं 'व्यासत्व' होता था।

इसमें सदेह नहीं कि उनकी वाणी श्रोता को भावमय कर देती थी—इसे कोई माई का लाल, जिसने उनका भाषण सुना है, इन्कार नहीं कर सकता। वह आपको उड़ा ले जाती; आप उसमें मग्न हो जाते और बोली के सौन्दर्य तथा आरोह अवरोह से प्रभावित होते थे। उनकी वाणी की एक विशेषता यह भी थी और यह बहुत बडी विशेषता है कि उनके सार्वजनिक या व्यक्तिगत किसी भी व्याख्यान में किसी व्यक्ति पर अक्षेप नहीं होता था।

× × ×

देशभक्ति

मालवीयजी का जीवन स्थायी देश-भक्ति का एक उज्ज्वल उदाहरण है। लगातार ५० वर्ष तक जनता की सेवा करने वाले कम ही भारतीय होंगे। भारत के लिए माता बसन्त की सेवाएँ अमूल्य हैं पर केवल एक बार ही वह राजनीति को लेकर सर्वसाधारण के सामने आई। भारत की अधुनिक जाग्रति के इतिहास में, इस व्यक्ति का धवल सेवामय जीवन चमक रहा है। सभाओं में, कांग्रेस में, कौंसिलों में उनकी सेवा की प्रतिध्वनि मानो आज भी गूँज रही है। अनेक जनहित-

* "One standing feature of his speech public or private, is that it never contains any 'personalities', any dispraise of another person, except when some conduct of his in public affairs has got to be candemred on public grounds, and even then very rarely."

...Bhagvan Das.

कर कार्यों के लिए वह लड़े। एक जमाना था, जब एक कोने से दूसरे कोने तक भारतवर्ष में मालवीयजी ही मालवीयजी थे। वे दिन याद आते हैं, वे लड़कपन के दिन! जब हिन्दी के 'देश-प्रेमी'—राष्ट्रीय होते भी राष्ट्रीय हो न सके—कवि मैथिलीशरण ने—

'कहते हैं मालवी जी हम होमरूल लेंगे
दीवाने हो गये हैं, गूलर से फूल लेंगे !'

का जवाब देकर एवं भावी वरदैकों के द्वारा गूलर से फूल पैदा करके अपनी वाणी को पवित्र किया था।

उसके बाद समय ने पलटा खाया। नागपुर कांग्रेस एवं उसके बाद के असहयोग एवं स्वराज-आंदोलन ने कई शक्तिमान व्यक्ति देश के सामने रखे। जन-हृदय का भाव-सागर अपने ज्वार के साथ गांधी, मोती, जवाहर और देशबंधु जैसी अमूल्य मणियाँ हमारे आगे छोड़ गया। इनका मूल्य आँकना और तुलना करना हास्यास्पद है। इस परिवर्तन-काल में अनेक पुराने नेता, जिनकी सेवा हमसे उनके सामने आदरपूर्वक झुकने का तकाजा करती थी, शून्य में पट गये। एक समय बंगाल के एकछत्र नेता एवं मंच के वीर सुरेंद्रनाथ एवं विपिनपाल, यहाँ तक कि 'गरम में गरम' लालाजी तक पीछे छूट गये—जनता ने उन्हें भुला दिया। पर भारत के राजनीतिक इतिहास में केवल मालवीयजी एक ऐसे पुराने नेता हुए जो आदि से अन्त तक जनता के आदर-भाजन रहे। मत-भेद हुए; पार्टियाँ बनीं पर जन-हृदय में उनके लिए सदा वही आदर बना रहा। भारत के राजनीतिक इतिहास में यह एक आश्चर्य की घटना है। आश्चर्य की घटना इसलिए भी कि मालवीयजी का अपना कोई सुसंगठित दल नहीं था;

आश्चर्यजनक सत्य

उनका कोई निश्चित अनुसरण नहीं था। यह ठीक है कि असेम्बली में, वह एक छोटे-से दल के नेता थे पर वह दल भी संघटन का कोई अच्छा उदाहरण कभी न रहा। मालवीयजी सामूहिक अनुशासन का पालन कर नहीं पाते थे, स्वयं शायद थोड़ा-बहुत कर भी पावें पर दूसरों से नहीं करा सकते थे। उनके हृदय की कोमलता इसमें बाधक थी। इसीलिए मैं कहता हूँ कि इतना होते हुए भी मालवीयजी का जनता में जो आदर था वह कभी कम नहीं हुआ, यह एक आश्चर्य की घटना है।

देश के लिए उन्होंने क्या त्याग नहीं किया? धर्म को छोड़ सब कुछ भेंट चढ़ा दिया। यह सच है कि वह कट्टर सनातनी थे और अपनी कट्टरता को महत्व की चीज—धर्म की स्पिरिट—मानकर चलते थे। इसीलिए १६३० तक, इतनी लम्बी सेवा के बीच कभी उन्होंने समुद्र की यात्रा न की; कभी बड़ी-बड़ी पार्टियों में क्रियात्मक रूप में शरीक न हुए। हमारा मतभेद हो सकता है पर यह मानना पड़ेगा कि अपनी कट्टरता में वह बहुत सच्चे—'सिंसियर'—थे। लोग इसकी हँसी उड़ा सकते हैं—उड़ाते रहे हैं पर जिसे उन्होंने ठीक समझा उससे वह कभी न डिगे। इस कट्टरता में भी उनकी सच्चाई, उनकी दृढ़ता स्पष्ट होकर बोलती है।

वह समय भी आया जब देश के लिए, कांग्रेस को कुचली जाती देखकर—और उससे भी अधिक माँओं, बहनों और बेटियों के साथ होनेवाले अनुचित व्यवहार से, उनका हृदय पसीज गया। स्वास्थ्य खराब था पर उनसे देखा नहीं गया और फल-स्वरूप १६३० ई० में बम्बई में कानून तोड़कर वह जेल गये। किसी व्यक्ति के, उनकी इच्छा के विरुद्ध, जुर्माना जमा करने पर छोड़ दिये गये पर दिल्ली में कांग्रेस कार्यकारिणी की ग़ैरक़ानूनी बैठक में शामिल होने के कारण फिर गिरफ़्तार एवं दण्डित हुए।

बम्बई में उनकी तथा वल्लभभाई इत्यादि अन्य नेताओं की गिरफ्तारी का वह दृश्य आज भी मेरी आँखों के सामने फिर रहा है। उस समय भाग्य-वश मैं वहीं था। आकाश में घटाएं घिर रही थीं। जुलूस चौपाटी से—लोकमान्य के स्मारक से—निकला। धोबीतलाव तक पहुँचते पहुँचते जोर से बूंदें पड़ने लगीं। रास्ता नर-नारियों की भीड़ से भरा पड़ा था। बड़े ही अनुशासन एवं कायदे से तीन तीन की कतार में जुलूस जा रहा था। इसमें वे ही लोग रखे गये थे जो सब प्रकार की घटना के लिए तैयार थे। रास्ते में प्रत्येक वार्ड का स्वयंसेवक-दल आ-आकर मिलता गया। पानी गिर रहा था; बहुतों के पास छाते भी थे पर अनुशासन ऐसा जबर्दस्त था कि लोग वह भी नहीं लगाते थे। बहनें आगे थीं। श्रीमती हंसा मेहता जुलूस का नेतृत्व कर रही थीं। क्रुकशेंक रोड पर, हार्नबीरोड की क्रासिंग पर, हथियारबन्द पुलिस के दस्ते ने जुलूस रोक दिया। लोग जमीन पर बैठ गये। रामधुन लग गई। ऊपर से पानी बरसता था लेकिन लोग खुशी से उछल रहे थे। यह दृश्य देखकर, विशेषतः बहनों के कारण से, मालवीयजी पर वह असर हुआ जो कभी न हुआ। बहनों ने वह काम करा लिया जिसे उनकी युगों की सेवा न करा सकी थी। उन्होंने भी यज्ञ में अपनी आहुति दे दी।

**वह दृश्य**

संधि हुई, आंदोलन बंद हुआ। कैदी छोड़े गये। कांग्रेस का गोलमेज सम्मेलन में स्वागत किया गया। मालवीयजी भी अपनी चिरतन रूढ़ि को तोड़कर लंदन गये। इंगलैंड जाने से पूर्व मालवीयजी का स्वास्थ्य बहुत खराब था। विदाई के पहले की एक घटना का जिक्र मुंशी ईश्वरशरण ने किया है जिससे मालवीयजी की देश-भक्ति पर प्रकाश पड़ता है। वह लिखते हैं—'इंगलैंड जाने के पहले हम दोनों—वह और मैं—प्रयाग के मैकडानल हिंदू बोर्डिंग हाउस में, × × जो उनका ही स्थापित किया हुआ है, जा रहे थे। मैंने पूछा, आपकी तबियत कैसी है?

उन्होंने जवाब दिया—'मैं खाँई में पड़ गया हूँ और उससे बाहर निकलने में असमर्थ हूँ। किंतु यह शरीर तो मातृभूमि का ही दिया हुआ है और इसमें क्या, चाहे माता की सेवा में इंगलैंड में इसकी मृत्यु हो या यहाँ।" कैसी प्रगाढ़ देश-भक्ति है। सब लोग इस बात को नहीं समझ सकते कि जेल-गमन एवं समुद्र पार कर इंगलैण्ड जाना मालवीयजी के लिए कितना बड़ा त्याग था! जो उन्हें, उनके जीवन की कट्टरता एवं प्रिय भावनाओं को जानते हैं वही इस त्याग की गंभीरता समझ सकते हैं। यह नहीं कि देश के लिए जेल जाने एवइंगलैंड की यात्रा करने में उन्हें कोई महान् शारीरिक कष्ट था; शारीरिक कष्टों की तो उन्होंने परवा न की पर जिस बात को उन्होंने ५० वर्ष के सेवा-मय जीवन में निबाहा उस कट्टरता को देश के लिए, तिनके के समान, एक मिनट में छोड़ दिया। जो व्यक्ति कुछ ही वर्ष पहले अपने पुत्र श्री गोविंद के जेल जाने पर, मुक्ति के पश्चात्, उनसे प्रायश्चित्त कराने से नहीं चूका, और जिसने जातीय रूढ़ि का निष्ठुर बंधन तोड़ने के कारण अपनी पुत्रवधू उषा को उसके पिता के यहाँ भेजने में भी हिचकिचाहट दिखाई थी, उसने देश के लिए वह भी किया जो प्रिय से प्रिय व्यक्ति और वस्तु के लिए नहीं किया था। दूसरी बात यह कि अपनी जीवन प्रणाली के लिए मालवीयजी के हृदय में एक प्रकार का सूक्ष्म गौरव का भाव था। वही एक नेता थे जो जनता में, सरकार में और रजवाड़ों में समान रूप से आदृत रहे। कितने ही राजे-महाराजे उन्हें गुरु-तुल्य श्रद्धा करते थे। कई बार उन्होंने खुल्लमखुल्ला १४४ की धारा तोड़ी और सरकारी कानून का भंग किया पर सरकार ने इस दिव्य-धवल ब्राह्मण नेता के ऊपर हाथ नहीं लगाया। जब पहली बार १९३० ई० में वह जेल गये तो यद्यपि सब नेताओं से अधिक स्थान और सुविधाएँ जेल में मालवीय जी को ही दी गई थीं पर उनके ऊपर जीवन की इस आश्चर्य-जनक घटना का बहुत ही अधिक प्रभाव पड़ा था। जैसे उनके पिछले जीवन का सारा

शरीर माता का है!

'रेकर्ड', उनका सार्वत्रिक आदर एवं उनकी लम्बी सेवा नव उन्हीं से प्रश्न कर रहे हों कि 'यह कैसे हुआ ?' और 'क्या यह संभव है ?'

उनके उत्तर जीवन को देखिए। वह पहले से बहुत बदल गये थे। मानो मातृ-भूमि के चरणों में उन्होंने शरीर, मन एवं अन्तःकरण के साथ पूर्ण आत्मार्पण किया हो। जब उनके शरीर पर कपड़े न होते थे तो उन्हें देख दिल काँप जाता था! हड्डी-हड्डी गिन सकते थे। रात के सोने के चंद घण्टों को छोड़ कभी खाली न रहते। कांग्रेस की, स्वदेशी आन्दोलन की, हिन्दू विश्वविद्यालय की, हिन्दू मुस्लिम ऐक्य की, अछूतों की तथा अनेक सभाओं, संस्थाओं एवं व्यक्तियों की समस्याएँ अपने कन्धे पर उन्होंने उठा रखी थीं। सितम्बर १९३२ ई० में महात्मा जी के उपवास के समय हरिजनों की समस्या निबटाने में उन्होंने जो परिश्रम और जो दौड़-धूप की, उसका बहुत थोड़ा अंश जनता को मालूम है। मुख्यतः यह उन्हीं के प्रयत्नों का फल था कि इतनी जल्दी ऐसा सुन्दर समझौता हो गया। वहीं उनका स्वास्थ्य इतना खराब हो गया था कि डाक्टरों ने पूर्ण विश्राम की सलाह दी पर जातिगत ऐक्य के लिए ज़रा भी संभावना होते ही वह पंजाब चले गये। वहाँ से फिर बंगाल और फिर युक्तप्रान्त। इलाहाबाद के ऐक्य सम्मेलन में दिन-रात १६-१६, २०-२० घण्टे का परिश्रम और फिर उससे छुट्टी पाते ही केरल जाकर हरिजनों के मन्दिरप्रवेश की समस्या सुलझाने की इच्छा! कांग्रेस का अधिवेशन करने के उनके उत्साह और कलकत्ता कांग्रेस के बारे में उनकी सेवा से सब परिचित हैं। वह दिन दिन उग्र होते जा रहे थे। इस विद्यावयोवृद्ध ब्राह्मण ने अपने लिए कभी चिन्ता न की! वह सदा जाति के, देश के हित की ही चिन्ता करते। सर एम० विश्वेश्वरैया ने ठीक ही लिखा है—"एक आदरास्पद और प्रेमयोग्य व्यक्तित्व रखनेवाले, एक कट्टर हिन्दू और एक महान् भारतीय—जो कुछ वह सोचते हैं, जो

कुछ करते हैं, अपनी जाति एवं देश के हित के लिए ही करते हैं।"*

निःसन्देह देश के लिए उनका यह आत्म-त्याग अद्भुत है।

× × ×

मालवीय जी का जीवन आरम्भ से ही त्याग और तपस्या का जीवन था। उनके जीवन में ब्राह्मण की अद्भुत सात्विकता थी। जैसा कि

**त्याग एवं तपस्यामय जीवन की झलकें**

अलकाफिर ने लिखा है—'निर्दोष जीवन का उज्ज्वल वस्त्र पहने इस अनित्य एवं परिवर्तनशील के बीच खड़े हुए वह वस्तु के स्थायित्व की ओर इशारा करते हैं।..................सादा जीवन और, उनका ब्राह्मणवाद जहाँ तक उन्हें जाने दे वहाँतक, ऊँचे विचार; मादकद्रव्य नहीं,—मांस नहीं, वासना-रंजन नहीं, शरीर की प्यास के लिए कोई घूँट नहीं—वह राम के युग के एक गौरवपूर्ण यादगार हैं।'

अधिकांश नेताओं का जीवन नैतिक दृष्टि से बड़ी डावाँडोल परिस्थितियों में बीता है। लोगों के विषय में तरह-तरह की बातें भी कही जाती हैं। उनमें बहुतेरी निस्सन्देह कल्पित होती हैं पर उनका कुछ आधार होता है। इन सब के बीच मालवीय जी यौवनकाल से लेकर अन्त तक पवित्रता की मूर्ति की भाँति अटल हैं। उनके जीवन में कोई प्रेम-कथा नहीं, कोई एडवेंचर नहीं। राग रंग किसी बात का उन्हें शौक नहीं। शुरू से अन्त तक एक सात्विक रेखा उनके समतल जीवन में चली गई है। उनकी पवित्रता पर कभी किसी ने प्रश्न नहीं किया। किसी की उँगली, इस विषय में, उनके ऊपर नहीं उठी। ब्राह्मणत्व के गौरव एवं ब्राह्मणत्व की कट्टरता दोनों ने इस विषय में उनकी रक्षा की। जिस रूप में जीवन के पूर्व भाग में वह दिखाई पड़े थे, वही

* "A noble and lovable personality, a staunch Hindu and a great Indian, all he thinks of, all he works for, are the interests of his community and country."

—From Sir M. Visvesvarayya's Personal Reminiscences in Malviya Commemoration Vol.

अन्त तक बना रहा। वही साफा, अँगरखा, वही माथे की बिन्दी, सब कुछ वही,—अवस्था ने रूप में जो भी परिवर्तन कर दिया हो।

जो लोग उनके सम्पर्क मे आये हैं उन्हें उनके दैनिक जीवन में ही त्याग के अनेक दृष्टान्त मिले हैं। नागरी-प्रचारिणी-सभा के संस्थापक पं० रामनारायण मिश्र ने अपने व्यक्तिगत अनुभव लिखे हैं। एक घटना का जिक्र करते हुए वह लिखते हैं—

**एक घटना**

"दिसम्बर १६०५ ई० में कांग्रेस बनारस में हुई थी। उसके साथ ही 'सोशल कान्फ्रेंस' ( सामाजिक सम्मेलन ) का भी अधिवेशन हुआ था। कान्फ्रेंस के लिए सब प्रबन्ध हो गया था। बम्बई हाईकोर्ट के जज सर नारायन चंदावरकर सोशल कान्फ्रेंस के प्रधान मन्त्री थे। उनके ठहराने का भार स्व० राजा मुंशी माधवलाल ने अपने ऊपर लिया था। एक दिन शाम को तार मिला कि वे बड़े सवेरे ही काशी पहुँचेंगे। कांग्रेस राजघाट के किले पर हुई थी। वहाँ राजा माधवलाल का खेमा था। मैं रात को उनके यहाँ पहुँचा। उनसे भेंट नहीं हुई। घबराया हुआ मैं उनके लहुराबीरवाले बगीचे पहुँचा; वहाँ भी वे न मिले। वहाँ कांग्रेस के मनोनीत सभापति श्री गोखले ठहरे थे। मैं उनसे मिला और मैंने प्रार्थना की कि वे सर चन्द्रावरकर को अपने यहाँ ठहरा लें। उन्होंने कहा—सर नारायण के लिए पूरा मकान चाहिए। वे महादेव ( रानडे ) की तरह नहीं हैं कि किसी के साथ थोड़ी जगह में भी निर्वाह कर लें।' बिना कुछ प्रबन्ध किये ही ईश्वर पर भरोसा कर मैं सवेरे तीन बजे काशी स्टेशन पर पहुँचा। मैं बड़ा व्याकुल था कि क्या करूँ। रेल आगई पर संयोग से सर नारायण न आये। वे मुगलसराय में रहगये और उन्होंने अपने नौकरों से कहला भेजा कि मैं दूसरी रेल से, जो ३-४ घण्टा बाद काशी आने वाली थी, आऊँगा। मैंने ईश्वर को धन्यवाद दिया और ५ बजे राजा माधवलाल के खीमे में गया। दिसम्बर के जाड़े का सवेरा था। मालूम हुआ कि वे अभी सो रहे हैं। पीछे की तरफ एक खीमे में गो

मालवीय जी दिखाई दिये। वे शौचादि से उसी समय निवृत्त हुए मुझे देखते ही उन्होंने कहा कि 'इतने सवेरे कहाँ आये? मैंने अपनी कठिनाई बताई; वे हँस कर बोले—"सर नारायण को इसी खेमे मे ले आओ।" यह कहते ही वे खड़े हो गये और उन्होंने नौकर से कहा—'असबाब सब सामने पेड़ के नीचे ले चलो।' मैंने उनसे प्रार्थना की कि ऐसा न करें; कहीं न कहीं बंदोबस्त हो जायगा। परन्तु उन्होंने न माना; स्वयं भी असबाव उठाकर बाहर रखना शुरू कर दिया। और मुझसे कहा कि जाओ स्टेशन से उन्हें ले आओ। रेल का समय निकट था। मैं सर नारायण को थोडी ही देर में ले आया। वे उसी खेमे मे ठहर गये। दूर के दो पेड के नीचे परदा लगा कर श्री मालवीयजी ने अपना प्रबन्ध कर लिया। दिन चढ़ने पर बहुत से लोगो ने मालवीयजी को उस पेड के नीचे देखा।"

घटना बहुत छोटी है पर उसका महत्व बहुत बड़ा है। ऐसी छोटी और दैनिक जीवन की बातों में ही मनुष्य का असली रूप चमकता है।

मालवीयजी का ज्ञान तप से पवित्र, कर्ममय जीवन त्याग द्वारा उज्ज्वल था। बाह्य जगत् से सामञ्जस्य स्थापित कर उन्होंने अद्भुत मानसिक शान्ति अर्जित की थी।*

यह उनका त्याग एवं तपस्यामय पवित्र जीवन ही है जिसके विरुद्ध कोई उँगली नहीं उठा सकता। यदि हम उनके व्यक्तिगत जीवन पर से परदा उठा दें तो कहीं एक धब्बा न दिखाई देगा; इस विषय में अनावृत—नंगे—स्वर्ग की भाँति वह पवित्र है। यह एक बहुत बड़ी सिद्धि है। हिन्दू में इसके न होने का मतलब कुछ न होना

---

* "Knowledge chastened by *tapas*, life of action ennobled by *tyaga*, mental peace secured by establishing harmony with the out side, and polity involving maximisation of liberty for the individual to work-out his own salvatoion—these are the elements from which is forged the 'open sesame' to the 'cave' of spiritual content."
—V. N. Mehta.

है। X इसमें सन्देह नहीं कि मालवीयजी का जीवन सादगी एवं तपस्या का एक पवित्र उदाहरण था।

"मुझे जिस बात ने सबसे अधिक प्रभावित किया वह उनकी नम्रता ......है"—आज से कई वर्ष पहले की भेंट का जिक्र करते हुए मैसूर के दीवान सर मिर्जा मुहम्मद इस्माइल ने लिखा था।

**नम्रता एवं कोमलता की मूर्ति**

मालवीयजी से मिलिए तो आप उन्हें नम्रता की मूर्ति पायेंगे। इस व्यक्ति में ऊपर से नीचे तक हृदय ही हृदय था। शायद ही उन्होंने अपने जीवन में किसी को कोई कटु चुभने-वाली बात कही हो। वह स्वयं सह लेते पर दूसरे को पीड़ा नहीं पहुँचा सकते थे। तीव्र मतभेद के बीच भी उनका प्रेम बना रहता था। जैसा कि ईश्वर शरण ने लिखा है—"मालवीयजी से अधिक सहिष्णु कोई नहीं है।" बात करने पर गुरुजनों के वात्सल्य का अनुभव होता था। छोटे से छोटे आदमियों का वह खयाल रखते थे। मुंशी ईश्वरशरण ने इस सम्बन्ध में एक घटना का जिक्र किया है—"जब वह वकालत करते थे तब मेरा और उनका—दोनों के आफिस एक ही मकान में थे। इससे मेरे क्लर्क के साथ उनका परिचय हो गया। एक बार उन्होंने किसी त्योहार पर मुझे भोजन के लिए निमंत्रित किया। जब मैं उनके घर पहुँचा तो उन्होंने पूछा कि 'आपके क्लर्क कब आवेंगे?' मैंने कहा कि उनको तो बुलाया नहीं गया था। मालवीय जी को बहुत दुःख हुआ और वह बड़े निराश हो गये। उन्होंने क्लर्क को भी निमन्त्रण देने का सोचा था पर भूल गये। दो बार उन्होंने इसके लिए मुझसे दुःख और निराशा प्रकट की और जब दूसरे दिन आफिस आये तो मेरे क्लर्क से

---

X "The ancient ethics inculcated sexual purity as the supreme virtue. And we do not find a breath of suspicion against Pt. Malviya. 'Strip his private life bare and reputation has it, you will find him free from stain pure as the naked heavens All things considered, it is a great achievement. For the Hindus lacking that one lacks all"

—Al—Kafir

बड़ी क्षमा माँगी।"

वह एक चींटी को कष्ट नहीं दे सकते थे, आदमी की तो बात क्या ! सार्वजनिक हित के लिए भी किसी की आलोचना करना उनके लिए एक कष्टप्रद कार्य था।

× × ×

नम्रता और दया का परस्पर घनिष्ठ सम्बन्ध है। एक के बिना दूसरी नहीं हो सकती। वस्तुतः नम्रता से ही दया एवं करुणा की उत्पत्ति होती है। उनके दया-भाव के विषय में अनेक घटनाएँ प्रसिद्ध हैं। जो लोग उन्हें लड़कपन से जानते थे उन सबका मत है कि उनका हृदय बड़ा कोमल था। किसी प्राणी को जरा भी दुःख में देखते ही वह विकल हो जाते थे। वैद्य श्रीशिवरामजी से उनकी घनिष्ठता थी। वह लिखते हैं—"एक बार मदनमोहन बिजली की तरह मेरे घर आ धमके। वे बहुत जल्दी में थे। बोले—'एक कुत्ते के कान के पास, कान ही से मिला हुआ, एक बड़ा घाव है। घाव में कीड़े पड़ गये हैं। वह उस तरफ का शिरोभाग और कान लटकाये हुए भागता रहता है। उसकी दवा बताइए।' मैंने एक अंग्रेजी दवा तजवीज़ की और इस सम्बन्ध में सलाह के निमित्त डाक्टर अविनाश के यहाँ गया। उनसे सारा हाल कहा। अविनाश हँस पड़े। बोले—'आपकी तजवीज की हुई दवा ठीक है।' मदनमोहन मेरे यहाँ से होकर दौड़े हुए कुत्ते के पास गये। उनके साथ बहुत-से स्कूली लड़के भी थे। कुत्ता मक्खियों के डर से टट्टर की आड़ में दुखी होकर बैठा था। मदनमोहन ने एक बाँस में कपड़ा लपेटकर उसे दवा से तर किया और दूर से कुत्ते के घाव में लगाना शुरू किया। कुत्ता भयंकर स्वर से गुर्राता और भूँकता था। वह दवा लगानेवाले को डराकर भगा देना चाहता था पर मदनमोहन अपनी धुन के पक्के थे। वे चुपचाप दवा लगाते जाते थे। दवा लगाने के बाद कुत्ते को आराम मिला और चिल्लाता

**दया-भाव**

हुआ-कुत्ता थोड़ी देर मे आराम से सोने लगा। ऐसा दुखी कुत्ता पागलपन की अवस्था मे रहता है।"

"मदनमोहन का स्वदेशी प्रेम बहुत पुराना है। उन्होंने प्रयत्न करके उन दिनों देशी तिजारत कम्पनी खुलवाई थी। एक दिन मेरे पास आये। स्वदेशी की बात चली। मालूम हुआ कि उनके हिंसा-विरोधी हृदय को एक नया आघात पहुँचा है। मदनमोहन ने कहा—"जूतों के कारण लाखों दीन एवं बेगुनाह पशुओं की जान जाती हैं। चमड़े के लिए असहाय पशुओं के मारे जाने का तरीका डाक्टर जयकृष्ण ने मुझे बताया है। उनकी बातें सुनकर मुझे बड़ा दुःख हो रहा है और मेरे मन में यही चिन्ता हो रही कि किस प्रकार इन गरीब पशुओं के जीवन की रक्षा की जाय?"

× × ×

**माधुर्य और सज्जनता**

मालवीयजी की मृदुता और सज्जनता सबको वश मे कर लेती थी। रात-दिन उनका द्वार लोगों के लिए खुला रहता था। जब वह बीमार पड़ जाते और डाक्टरों का आदेश होता कि कोई उनसे नहीं मिल सकता उस समय भी यदि कोई उनसे मिलने आता और उन्हें मालूम हो जाता तो वह उससे मिलने पर बहुत जोर देते। एक बार जब मालवीयजी हिन्दू यूनिवर्सिटी के अपने बँगले मे थे, तब उनके पुत्र श्री गोविंद ने उनसे आकर शिकायत की कि सब तरह के आदमी बिना बुलाये कमरे के अन्दर आ जाते है और कभी-कभी तो टेबुल पर पड़ी चिट्ठियों को भी पढते हैं। मालवीयजी ने धीरे से कहा कि बेचारे कायदा नहीं जानते पर उनका मतलब कष्ट देने का नहीं होता। गोविंद ने, युवकोचित उत्साह के साथ कहा कि मैं अब इस ढग को बन्द करने का उपाय करता हू। मालवीयजी ने तुरंत उत्तर दिया—शान्ति पर दृढता के साथ —"जब तक मैं इस मकान में हूँ ये गरीब आदमी बिना किसी रुकावट के आते रहेंगे।"

दूसरों की भावनाओं के लिए मालवीयजी के हृदय में जो आदर का

भाव था, जो सदिच्छा थी वह उनकी अनियमितता के मुख्य कारणों में से एक थी। श्रीईश्वरशरण लिखते हैं—"मैंने देखा है कि वे कहीं काम से, किसी से मिलने के लिए तैयार हो रहे हैं कि कोई किसी काम से या केवल दर्शन के लिए ही आ जाता है। वे आगन्तुक को, संकेत से, अपने जरूरी काम की ओर उस समय क्षमा करने की सूचना दे देते हैं किन्तु यदि आगन्तुक इतना समझदार या उदार न निकला और अड़ा रहा तो समझ लीजिए कि मालवीयजी उसकी दया पर निर्भर करते हैं; वह उसे लौट जाने को कह नहीं सकते।"

× × +

महात्माजी को छोड़ हमारे देश के नेताओं में मालवीयजी से अधिक आशावादी शायद ही कोई रहा हो। हिन्दू विश्वविद्यालय उन्हीं के महान् आशावाद का एक ज्वलंत एवं जीवित स्मारक है। जब उसकी योजना उन्होंने बनाई तो ज्यादातर लोग यह समझते थे कि यह शेखचिल्ली की कल्पना है और पण्डितजी के उर्वर-मस्तिष्क में ही रह जायगी।

**महान् आशावादी**

किन्तु इन निराशाओं के बीच उनकी आशा, उनके दृढ़ अध्यवसाय का सहारा लिये, आज एक सत्य के रूप में खड़ी है। उनकी लगन में अद्भुत बल था। वह एक धार्मिक प्रवृत्ति के पुरुष थे इसलिए जिस काम में उनका दिल लग जाता उसके लिए उनमें एक धार्मिक कट्टरता, एक पवित्र पागलपन आ जाता था।

एक बार की बात है कि जब लार्ड मिण्टो भारत के वायसराय थे, मालवीयजी उनसे मिले और बिना मित्रों की सलाह लिये ही उनसे प्रयाग में यमुना के किनारे एक बाग का उद्घाटन करने का अनुरोध किया जिसका नाम वायसराय के ही नाम पर रखा जाने वाला था। लार्ड मिण्टो ने स्वीकार कर लिया। जब गोखले को यह बात मालूम हुई तो उन्होंने तुरन्त मालवीयजी से कहा—"पण्डितजी, आपने यह क्या किया? आपके पास रुपया नहीं है और आपने वायसराय से दिन निश्चित

कर लिया। अब ज्यादा समय भी नहीं है। कृपया कौंसिल ( उस समय सुप्रीम कौंसिल का अधिवेशन हो रहा था ) का काम छोड़ कर जाइए और रुपया एकत्र कीजिए। यदि समय पर धन एकत्र न हुआ और आपका अपमान हुआ तो बस हम सब लोगों का अपमान होगा" गोखले ने सच्चे मित्र की नाईं चिन्ता प्रकट की; मालवीयजी ने उसे समझा पर हँसते हुए कहा—"धन्यवाद है। पर इसके लिए चिन्ता न कीजिए। रुपया आ जायगा, इस चन्दे के लिए मैं कहीं न जाऊँगा। मेरे पत्र रुपया लावेंगे।" वह कहीं न गये; उनके पत्रों से ही समय पर रुपये आ गये और निश्चित तिथि को शिलान्यास हुआ। निरन्तर प्राप्त होने वाली सफलता ने उनकी आशावादिता को और बढ़ा दिया था।

१९३१ ई० के आरम्भ में जब कांग्रेस एवं सरकार के बीच सम-झौता हुआ और महात्माजी गोलमेज कानफ्रेंस में जाने के पूर्व वायसराय से मिले तब भी मालवीयजी की आशावादिता का जबर्दस्त प्रमाण मिला था। अन्तिम समय में जब वह सब तैयारी कर चुके थे और विलायत जाने के लिए बम्बई पहुँच गये थे तब महात्माजी एवं सरकार के बीच कुछ बातें तै न पाने के कारण ऐसा मालूम होने लगा था कि कांग्रेस गोलमेज सम्मेलन में भाग न ले सकेगी। बातचीत अब टूटी, अब टूटी, यह हो रहा था पर मालवीयजी को सफलता में इतना विश्वास था कि गाँधी जी के रुक जाने से जब वह बम्बई से उत्तर की ओर आये तो सारा समान पैक कराके बम्बई में ही यह कहकर छोड़ आये कि अभी तो यहाँ लौट कर आना ही है। यही हुआ। जो असम्भव दिखता था वह सम्भव हो गया और मालवीयजी महात्माजी के साथ समय पर जहाज से रवाना हो सके।

मालवीयजी की अनियमितता का एक कारण जहाँ दूसरों की भाव-नाओं के प्रति उनकी सदिच्छा एवं आदर था वहाँ दूसरा जबर्दस्त कारण उनकी आशावादिता थी। अपने अद्भुत मानसिक प्रयत्नों-द्वारा उन्होंने

अपने अन्दर यह दृढ़ विश्वास पैदा कर लिया था कि जिस काम को दूसरे एक घण्टे में पूरा करेंगे उसे मैं पन्द्रह मिनट में ही कर लूँगा। फल यह होता था कि ४५ मिनट यदि किसी समय ज्यादा भी हो जायँ या बीत भी जायँ तो उनकी आशा ज्यों की त्यों बनी रहती थी। उनके दैनिक जीवन में यह दृढ़ आशावादिता और यह अनियमितता कुछ ऐसे विचित्र ढंग पर पाई जाती थी कि आश्चर्य होता था। उनकी आशा ने अनेक बार उनकी अनियमितता पर विजय प्राप्त की। इस सम्बन्ध में कई घटनाओं का उल्लेख किया जाता है। मुंशी ईश्वरशरण लिखते हैं :—

"एक बार की बात है कि वे गोरखपुर गये थे और वहाँ से हम लोगों को एक ट्रेन पकड़नी थी। हम लोग निबटकर स्टेशन को रवाना हुए। मालवीयजी के एक ग़रीब सम्बन्धी का मकान रास्ते में ही पड़ता था। मेरे बहुत मना करने पर भी वे उसके घर गये; वहाँ भोजन किया और जल्दी-जल्दी स्टेशन पहुँचे। गाड़ी चल चुकी थी; वह झट उसमें कूद गये। अपने डिब्बे से उन्होंने मुस्कराते हुए मुझसे कहा—'आखिर मेरी बात ठीक हुई। मैंने भोजन कर लिया और ट्रेन भी पकड़ ली!"

एक घटना इससे भी विचित्र है। एक बार की बात है कि मालवीयजी और स्व० सर सुन्दर लाल साथ ठहरे हुए थे। कहीं जाना जरूरी था पर ट्रेन का स्टेशन पर आने का जो समय था उससे एक घण्टा अधिक हो गया था। मालवीयजी स्टेशन को रवाना हुए। सुन्दरलालजी ने बहुत मना किया किन्तु उन्होंने न माना। बोले—"पण्डितजी, आप चिन्ता न करें कभी-कभी गाड़ियाँ लेट भी होती हैं। यह गाड़ी भी 'लेट' हो सकती है।" वे गये और उन्होंने वही ट्रेन पकड़ी। यह गाड़ी उस दिन ढाई घण्टे 'लेट' थी।

रेलगाड़ियों के सम्बन्ध में तो मालवीय जी के जीवन के साथ अनेक घटनाएँ जुड़ गई हैं। बहुत ही कम बार ऐसा होता था कि वह समय पर स्टेशन पहुँचते हों। यौवन-काल में तो कई बार इलाहाबाद आदि में उनके लिए गाड़ियों को दो-चार मिनट ज्यादा रुकना पड़ता था। किन्तु

कार्याधिक्य तथा उपर्लिखित कारणों से होने वाली अनियमितता के बीच उनकी आशावादिता सदा पनपती रही।

जब मालवीय जी पुरानी सुप्रीम कौंसिल के मेम्बर थे तब की ट्रेन-सम्बन्धी एक घटना उल्लेखनीय है। मालवीयजी को कौंसिल में एक प्रस्ताव पेश करना था। वे देर से स्टेशन पहुँचे, अन्तिम ट्रेन जा चुकी थी। कोई दूसरी ट्रेन की सम्भावना न थी फिर भी वे प्लेटफार्म पर प्रतीक्षा करते रहे। संयोग वश 'वायसराय' की स्पेशल ट्रेन जा रही थी। उसपर चढ़ गये।

दिल्ली के कांग्रेस—सरकार के समझौते में, इलाहाबाद के ऐक्यसम्मेलन में अनेक कठिनाइयों के बीच उनकी यह आशावादिता चट्टान की तरह दृढ़ रही। इस दृढ़ आशावादिता के मूल में उनकी आस्तिकता ही उनकी आशा का कवच था। वह दृढ़ आशावादी थे इसलिए कि वह दृढ़ आस्तिक थे। हम देखते हैं कि आस्तिकता के मूल में ही आशा और विश्वास है। शुद्ध आस्तिक का विश्वास कभी नष्ट नहीं होता। महात्मा गाँधी और मालवीयजी दोनों के जीवन इसके प्रत्यक्ष प्रमाण हैं।

× × ×

चंदा एकत्र करने की मालवीयजी की शक्ति भी अद्भुत थी। देश में, इस विषय में, उनका कोई मुकाबला नहीं कर सकता था। ऐसी-ऐसी जगहों में वह जनहितकर कार्यों के लिए रुपये लाते थे जहाँ देश के लिए सहानुभूति का कोई भाव नहीं था। इसी लिए देश भर में वह 'महान् भिक्षुक' के नाम से प्रसिद्ध थे। यही नहीं कि वह राजा महाराजाओं से ही चंदे लाते हों। उनकी वक्तृत्वशक्ति सभाओं में बैठे दर्शकों को भी प्रभावित करके उनसे चंदा ले लेती थी। मि० चिन्तामणि ने ऐसी एक सभा का वर्णन करते हुए लिखा है—"मैं कलकत्ता की ऐसी एक सभा में मौजूद था जिसमें उन्होंने हिन्दी में बड़ा उत्साह-वर्द्धक और जोरदार व्याख्यान दिया था। मेरा खयाल है कि यह जनवरी

महान् भिक्षुक

१९१२ ई० की बात है। उसमें धनी जमींदार, मारवाड़ी व्यापारी और दूसरे लोग बड़ी रकमों के वादे के साथ आगे आये; बहुतों ने वहीं करेंसी नोटों के बण्डल के बण्डल मालवीयजी को अर्पण कर दिये। पण्डितजी के उत्साह-जनक भाषण ने श्रोताओं को वश में कर लिया था और रुपयों की वर्षा हो रही थी!" यह उनकी आशावादिता और भिक्षा माँगने की अपनी शक्ति पर उनका दृढ़ विश्वास ही था कि हिन्दू विश्व-विद्यालय जैसी एक महान् संस्था का सारा भार सिर पर लेकर भी वह देश के विविध कार्यों में अपने को फँसा देते थे।

**अद्भुत कार्य-शक्ति**

मालवीयजी की कार्यशक्ति भी असाधारण थी। महात्माजी अपने अद्भुत संयम, अनुशासन तथा नियमितता के कारण अपने विशाल कार्य-क्षेत्र का उत्तरदायित्व प्रसन्नतापूर्वक वहन कर लेते थे पर मालवीयजी इस विषय में ढिलमिल और अनियमित होते हुए भी कार्य करने की अद्भुत् क्षमता रखते थे। हिन्दू विश्वविद्यालय का ही काम इतना अधिक है कि उसमें शक्तिमान से शक्तिमान एक आदमी का सारा समय लग जाता पर मालवीयजी ने विश्वविद्यालय के कार्य के अतिरिक्त हिन्दू महासभा, सनातन धर्म महासभा, ब्राह्मण महासभा, गो-सेवा-संघ, भारतीय स्वदेशी-संघ, काँग्रेस तथा कितनी ही अन्य संस्थाओं का कुछ न कुछ कार्य अपने ऊपर ले रखा था। फिर इसके अतिरिक्त झगड़े सुलझाने एवं समझौता कराने के कितने ही काम उनपर आ पड़ते थे। उनमें निरन्तर यात्रा करने की असाधारण शक्ति थी। आज आप उन्हें लाहौर में व्याख्यान देते और नेताओं से सलाह-मशविरा करते देखते तो कल इलाहाबाद में और तीसरे ही दिन बनारस में दो-तीन घण्टा ठहरकर कलकत्ता की यात्रा करते पाते। ठक्कर बापा को छोड़ निरन्तर यात्रा की ऐसी शक्ति मैंने और किसी में नहीं पाई। भारत का शायद ही कोई नगर ऐसा हो जिसमें उनके भाषण न हुए हों। जब अत्यन्त

दुर्बल हो गये थे, वह बंगाल गये, वहां से लौटे ही थे कि महात्माजी के ऐतिहासिक उपवास की सूचना मिली। झट हिन्दू नेताओं को तार दिये; मीटिंग बुलाई; अपीलें निकालीं और बम्बई दौड़े। बम्बई में हरिजनों के नेताओं के साथ हुए समझौते के लिए उन्हें कितना प्रयत्न करना पड़ा इसे सब लोग नहीं जानते। रात-दिन के परिश्रम से शरीर और क्षीण हो गया पर वह समस्या सुलझी ही थी कि हिन्दू-मुस्लिम-सिख एकता के विचार से पंजाब दौड़े; वहाँ से फिर बंगाल और बंगाल से फिर इलाहाबाद। निराशाओं, कठिनाइयों और बाधाओं के बीच ऐक्य-सम्मेलन का कार्य जो इतनी दूर तक बढ़ सका था वह उन्हीं के परिश्रम, आशावादिता और कार्यशक्ति का परिणाम था।

अपने मित्रों के प्रति मालवीयजी की वफादारी की अनेक घटनाएँ प्रसिद्ध हैं। इनमें एक का वर्णन मुंशी ईश्वरशरण ने किया है—"पुरानी

**मित्रों के प्रति वफ़ादारी**

व्यवस्थापक सभा में किसी बिल पर मालवीयजी और स्व० श्री गोखले ने परस्पर-विरोधी विचार प्रकट किये। फल-स्वरूप जहाँ श्री गोखले की समाचारपत्रों ने तीव्र आलोचना, भर्त्सना तक, की वहाँ मालवीयजी की वीरता एवं निर्भीकता की प्रशंसा की। जब विलपर विचार चल ही रहा था तभी एक दिन संयोग-वश रेलवे ट्रेन में मालवीयजी से भेंट हुई। वे बड़े ही दुखी और सुस्त थे। उन्होंने मुझसे कहा—"गोखले कायर हैं और मैं वीर हूं! यही वे कहते हैं। आः! कैसा दुख है! यह बात कलेजे को टूक-टूक करनेवाली है। मैं चाहता हूँ कि मैं भी उनके (गोखले के) साथ होता लेकिन मेरे विश्वास ने इसे असम्भव कर दिया है। यदि अपने विश्वास के प्रतिकूल मैंने आचरण किया तो मैं अपना यज्ञोपवीत तोड़ दूँगा!" वह बड़े ही भावावेग में थे और अपने मित्र की टीका को बहुत अनुभव कर रहे थे।"

इन घटनाओं में मालवीयजी विविध रूपों में व्यक्त हुए हैं। उनकी

इस विविधता में ही उनके गुण-दोष, सफलता-असफलता छिपी है। इसने लोगों को श्रद्धा-पूर्वक उनके चरणों पर झुकाया और इसने लोगों में इनके प्रति विरोध और ग़लतफ़हमी भी पैदा की। पर उन्हें ठीक तरह समझने के लिए हमें यह देखना पड़ेगा कि उनके इस महान् एवं विविधतामय व्यक्तित्व के पार्श्वभाग में क्या है। इस दृष्टि से, उनकी इन स्मृतियों एवं गुणों के उल्लेख के बाद उनके व्यक्तित्व का विवेचन एवं विश्लेषण करना जरूरी हो जाता है।

—चार—

## व्यक्तित्व का विश्लेषण

मालवीयजी के व्यक्तित्व के सम्बन्ध में विचार करते समय सबसे पहली बात याद रखने की यह है कि वह एक सच्चे ब्राह्मण थे। यहाँ ब्राह्मण शब्द से मेरा तात्पर्य इस शब्द में छिपे सम्पूर्ण इतिहास से है। उन्हें ब्राह्मणवाद की गौरवपूर्ण विरासत मिली। वह इस युग के प्राणी नहीं थे। उनमें जो कुछ असलियत, तत्त्व था, सब प्राचीन था और युग-युग से सिलसिलेवार रक्त में मिलता आया था। उनके व्यक्तित्व के पार्श्वभाग में वह युग है जिसमें 'मूवी' नहीं, 'टाकी' नहीं। वह पुराणों के युग की एक स्मृति की भाँति, इस टूटते-गिरते और फिर बनते हुए जन-रव और कोलाहल के संसार में एक आश्चर्य की तरह घूमते-फिरते थे।

**ब्राह्मण**

ब्राह्मण की सारी विरासत उन्होंने पाई। वह अँग्रेजी के सर्वोत्तम वक्ताओं में थे पर भाषण के इस विदेशी रूप के नीचे उनके उत्साह का शक्ति का केन्द्र संस्कृत का गंभीर अध्ययन था। इस फौवारे को कभी-कभी हम पश्चिमी ढङ्ग पर सजे या पश्चिम के प्रभाव से पूर्ण बगीचों में भी छिड़काव करते देखने पर उसके मूल में, जो जलस्रोत था वह पाइपों का नहीं, अतीत की चट्टानों के नीचे से

**ब्राह्मण की विरासत**

आनेवाली धारा का था। इसीलिए जहाँ उसमें पवित्रता थी वहाँ कठोरता भी थी। कठोरता इस मानी में नहीं कि वह दूसरों को जान-बूझकर कष्ट देते थे। नहीं, इस मानी में कि वह सामने, इस युग को देखकर बहुत कम चलते। वह जब बिजली के लैम्पों से जगमग सड़क से निकलते, जब अंग्रेज मुसलमान, अछूत प्रतिनिधियों की व्यवस्थापक सभा में बैठते तो आँखें मूंदकर उस युग का ध्यान करते रहते जहाँ शूद्र ब्राह्मण की सेवा कर रहे हैं, ब्राह्मण अपने कर्मकाण्ड में निमग्न है और सब-कुछ ठीक ठीक चल रहा है। ब्राह्मण में तपस्या ने इतनी शक्ति पैदा करदी है कि अपने शाप से वह राजदण्ड को लज्जित कर सकता है। जहाँ सब उसकी श्रेष्ठता को स्वीकार कर उससे दबे हुए हैं और उसके नेतृत्व में ही संसार के दुर्गम मार्ग पर चलना चाहते हैं।

वर्तमान युग की खींचा-तानी ने उन्हें उस उपनिषद् काल तक पहुँचने न दिया जहाँ योगी और तपस्वी ऋषि ब्राह्मण-शूद्र के भेद के ऊपर उठ गये थे, जहाँ उन्होंने मनुष्य के नाशमान शरीर में 'आत्मवत् सर्वभूतेषु' का अमृत छककर पिया था और मानवात्मा में विश्वात्मा को प्रत्यक्ष किया था। यह तपस्वी ब्राह्मण ब्राह्मण-काल का स्वप्न देखता था जहाँ यज्ञ हो रहे हैं, हवन हो रहे हैं। पवित्र प्राकृतिक दृश्यों के बीच देवता का अमल-धमल मन्दिर है, नहा-धोकर दिव्य वस्त्र पहने गौर ब्राह्मण बैठकर पूजा कर रहे हैं; उनका चन्दन-चर्चित शरीर, उनका दमकता हुआ चेहरा, जलते हुए धूप-दीप और अगुरु वातावरण को मादक, मधुर और स्वप्नमय बना रहे हैं; जिसकी परिधि में कोई अशुद्ध-मलिन फटे चीथड़ोंवाला शूद्र आकर वातावरण के सामञ्जस्य को भग नहीं करता!

+ × ×

क्या यह आश्चर्य-सा प्रतीत नहीं होता कि मालवीयजी-जैसा नव-

लिया। यदि वह दिव्य को ही लेकर उठते; यदि वह उन सब काँटो को दूर कर सकते जो किसी ज़माने में फूल की रक्षा के लिए आवश्यक रहे होंगे पर आज उसका सारा रस चूसकर उसी जड़ को कमज़ोर कर रहे हैं; यदि वह कतिपय प्रथाओं एवं रीति के बन्धनों को तोड़कर ऊँचा उठ सकते तो वर्तमान युग के न केवल भारत के वरन् विश्व के सुधारकों में श्रेष्ठ स्थान प्राप्त करते।* शक्ति का अक्षय कोष उनमें भरा पड़ा था पर वह उसका उपयोग करने से हिचकते थे। उनमें जो दया, मानवता के प्रति जो करुणा थी, जो सहिष्णुता और क्षमा थी; उसके साथ उन्हें भगवान् ने जो दिव्य चरित्र, जो दिव्य वाणी और ज्ञान एवं पाण्डित्य का जो वैभव दिया था; उनमें जो लगन, जो त्याग का भाव था दुनिया में बहुत ही कम लोगों में पाया जाता है। उनको जीवन मे जो मौके मिले वैसे शायद ही दूसरे को मिले हों पर हिचकिचाहट में वह चुप रहे और समय उनके सामने से उनकी ओर देखता-देखता निकल गया।

× × ×

**कोमलता गुण भी, दुर्गुण भी**

सच बात तो यह है कि कोमलता एवं नम्रता जहां उनके जीवन में एक महान गुण था, जो उनके अन्तःसौन्दर्य को प्रकट करता है, वहाँ वह उनका एक बड़ा दोष भी है और उनके आगे बढ़ने में उससे बाधा भी हुई। जीवन को सत्य से अभिभूत करने के लिए, उसके द्वारा सत्य को प्रकाशित करने के लिए मनुष्य को अनेक बार निष्ठुर होना पड़ता है। यह हिंसा नहीं है; यह मोह पर ज्ञान की विजय है। ज़रूरत पड़ने

---

* 'Had Pt. Malviya wept away the dingy cobwebs from before his path he would have gone down in history as one of the greatest reformers of the age. × × × The milk of human kindness overflowing within him would have successfully prevented all kinds of egotism seeking establishment of absurd superiorities."

—Pillars of the Nation—

पर फोड़े का आप्रेशन करना पड़ता है पर दुनिया मे ऐसे बहुत लोग हैं जो फोड़े का आप्रेशन देख नहीं सकते—उसके लिए सम्मत नहीं होते। मैंने कई माताओं को देखा है जिनके बच्चे फोडे की पीड़ा से तड़प रहे हैं पर आप्रेशन की बात चलाते ही उनकी आँखों में आँसू भरजाता है; वे कहती हैं—"इसी तरह फूटकर बह जाय तो अच्छा हो भैया!" यह मनोविज्ञान का सवाल है। हम यह नहीं कह सकते, जैसा बहुत से सुधारक कहेंगे, कि वे अपने बच्चों को कम प्यार करती हैं या उनका कल्याण नहीं चाहतीं। ऐसा भी नहीं कि वे इसे समझती ही न हों पर क्रिया,—ढंग—'प्रोसेस'—उनके लिए दुःखदायी है। मालवीय जी की दया भी कुछ ऐसी ही थी!

वह निष्ठुर नहीं हो सकते अथवा यों कहें तो ज्यादा सत्य होगा कि सुधारक को, समाज-निर्माता को किस जगह कितना और किस प्रकार निष्ठुर होना चाहिए, इसे नहीं जानते। उनके हृदय पर किसी को दुखी देख तुरन्त ठेस लगती, उनकी दया तुरन्त उनको अभिभूत कर लेती। वह जरूरी से जरूरी काम के लिए उसे योंही छोड़कर आगे नहीं बढ़ सकते। यह ब्राह्मण की व्यक्तिधर्मी दयाशीलता थी। यह महान् है और उच्च है। यह हृदय के एक पक्ष को बड़े उज्ज्वल रूप में सामने रखती है पर दूसरा पक्ष इसके कारण तिरस्कृत हो रहा है, यह देखने का अवसर भी नहीं देती। संसार में दया का भी विभाजन किया जा सकता है। मालवीयजी की दया उस मिल या कारखाने के मालिक की दया के समान थी जो मजदूरों को गंदे, थके, धुँए और ठण्ड के बीच काम करते देख दया का अनुभव करता है; उनके लिए औषधालय खोल देता है; उनमें किसी को दुखी देखा तो उसकी सहायता कर देता है पर स्वयं कारखाने को ही, जिससे रोग, शोक, दुःख, बीमारियाँ एवं अमानुषिकता पैदा होती हैं, नहीं उठा सकता। शोक के, दुःख के मूल में जो कारण हैं उन्हें दूर करने की अपेक्षा वह तात्कालिक शोक और दुःख को दूर

करने में लग जाते। स्वभावतः मालवीयजी में व्यक्तिवादी ही प्रधान रूप से विकसित हुआ था; समाजवादी उसके विकास में ही दब गया था। महात्मा गाँधी की भाँति यदि वह इन दोनों को साथ-साथ बढ़ा सकते तो एक युग-प्रवर्तक ऋषि होते।

× × ×

समाज का निर्माता होने के लिए समय-समय पर निष्ठुरता का व्यवहार करना पड़ता है। जीवन में ऐसे अवसर आते हैं जब निष्ठुर होना भी महान नैतिक साहस का द्योतक होता है। मालवीयजी में यह बात नहीं थी—थी भी तो नगण्य मात्रा में। दूसरों को निराश और दुःखी करने में उनको दुःख होता। उनका हृदय दूसरों के विचारों को ठेस देने, निष्ठुर होने के लिए तैयार नहीं होता। फिर निर्दयता की भी उनकी दूसरी परिभाषा थी। 'नहीं' कहना ही उनके लिए निर्दयता का द्योतक था। बहुत ही कम बार वह किसी के अनुरोध से इन्कार कर पाते। जब इन्कार करते या कर्तव्य-वश किसी का विरोध करना पड़ता तो कर्तव्य-पालन से उन्हें उतनी प्रसन्नता नहीं होती जितना दूसरे का विरोध करने से दुःख होता।

**निष्ठुरता का अभाव**

अपनी, हृदय की कोमलता के कारण ही वह एक मार्ग को दृढ़ता से पकड़ नहीं पाते; एक दृढ़ निश्चय नहीं कर सकते थे। इस दृढ़ निश्चय में किसी का विरोध करना ही पड़ेगा। यह उनके लिए एक दुःखद कार्य था। उनका हृदय मानों प्रश्न के स्वर में कहता—'जो बुरा दीख रहा है, कहीं उसमें कोई भलाई न छिपी हो!' निर्णय करने में भूल हो सकती है और यदि भूल हुई तो उसमें किसी को क्षति पहुँच सकती है। इसके विपरीत यदि निर्णय भविष्य के लिए स्थगित कर दिया गया तो निर्णय करने का अधिकार सुरक्षित रहता है। तीर अपने हाथ में रहता है। फिर निर्णय करने में एक व्यक्ति या दल को नाराज़ करना

ही पड़ता है। और नाराज़ करने का मतलब खुद दुखी होना है। इस लिए जहाँतक बन पड़ता है वह 'इस पार' या उस पार की नीति ग्रहण नहीं करते थे। इसे उन्होंने माँज-माँज कर कला का रूप दे दिया था।

अल-काफिर ने लिखा है—"वह इस अद्‌भुत कार्य में, अपने प्रतिद्वन्द्वी को थका देनेवाले कुश्तीबाज की प्रसन्नता के साथ शामिल होते हैं। इसीलिए तत्त्वतः वह एक 'डिप्लोमैट' हैं। उनके दयालु चेहरे पर गणनात्मक व्यूहीकरण का चिह्न है; तराजू के दोनों पलड़ों को 'बैलेंस' करनेवाले मन की एकरेखा है। सामान्यतः उनके कार्यों के पीछे, एक अत्यन्त दूरदर्शी मन की, सदा युद्ध-क्षेत्र का निरीक्षण करने एवं विभिन्न शक्तियों की तुलना करते रहनेवाले मन की गणना होती है। राजनीतिक मसलों पर वह प्रश्न के दोनों पहलुओं को इतनी स्पष्टता के साथ देखते हैं कि किसी पक्ष में शामिल होना पसंद नहीं करते।"* इस चित्रण में कुछ भूल हो सकती है पर लेखक ने जो परिणाम निकाला है वह बहुत कुछ ठीक है। जबतक देश में कांग्रेस का एक ही दल था; लिबरल, माडरेट, परिवर्तनवादी, अपरिवर्तनवादी, असहयोगी का झगड़ा न था तबतक वह कांग्रेस-मंच के प्राण थे और कांग्रेस के चोटी के नेताओं में रहे पर १९२० के बाद से उनके लिए एक निश्चित मार्ग को ग्रहण करना कठिन होगया। इसमें पाखण्ड की बात नहीं है। वह प्रत्येक दल और प्रत्येक वस्तु में कुछ अच्छाई देखते। उनको लिबरलों की गंभीर चिन्तना-शक्ति भी पसंद

---

*"He indulges in the feat with the joy of a wrestler tiring out his opponent. Essentially, therefore, he is a diplomat. His kindly face has a note of calculating strategy of a mind delicately balancing the scales. Behind his actions there is, generally, the cool calculation of a singularly far sighted mind a mind always surveying the field, weighing forces and estimating positions. On political questions he sees both sides of the question so clearly that he prefers to take neither."

थी; क्रांतिकारियों की ज्वलन्त देशभक्ति भी उन्हें 'अपील' करती; स्वराजियों के असाधारण संगठन एव सरकार से लड़ने की विचित्र नीति में भी कुछ अच्छाई उन्हें मालूम होती और 'रिस्पांसिव कोआपरेशन' दल वालो की नीति भी एक प्रकार से ठीक प्रतीत होती थी। इसीलिए मजबूती के साथ कुछ निश्चित सिद्धान्तों को लेकर कोई दल वह कभी बना न सके। अन्त तक वह सब दलों के मिश्रण-रहे। वह कांग्रेसवादी भी थे, महासभावादी भी, वैध आन्दोलक भी। पर पूरी तरह वह न कांग्रेस में शामिल हुए, न और किसी दल मे। वह कांग्रेस के थे पर कांग्रेसवादी नहीं; वह लिबरल थे पर लिबरल दल के नहीं। पार्टी के बन्धन और पार्टी की संकुचितता में बँधकर रहना उनकी प्रकृति के विरुद्ध था। इससे जहाँ उनमें मानवता के कई श्रेष्ट गुणों की रक्षा हुई वहाँ संगठित प्रयत्न एवं उनके दृढ़ नेतृत्व से होनेवाले लाभों से समाज और देश वंचित भी रहा।

× × ×

दृढ़ता है; पर भावावेश की—

पर ऐसा भी नहीं कि वह कभी निर्णय करते ही न हों; कई बार वह बड़े निश्चय और बड़ी दृढता से अपना मत प्रकट करते पर ऐसे अवसरों पर जो दृढ़ता दिखाई देती वह मनन एवं विचार के बाद किसी निश्चय पर पहुँचने की दृढ़ता बहुत कम होती; भावावेश की दृढ़ता ही अधिक होती। पर यह भावावेश भी ऐसे सुन्दर अवसरों पर और ऐसे मनोहर रूप में प्रकट होता रहा कि वह उनका भूषण बन गया। यह भावावेश उनकी आत्मा का पक्ष था; उनकी मानवता, ५० वर्ष की निरन्तर जन-सेवा से अर्जित उनकी मर्यादा एवं स्थान का रक्षक था। माडरेटों ने निराशा से साथ, अपने किले पर इस भावावेश को प्रहार करते देखा; गरमदल वालों के हृदय को कितनी ही बार इस भावावेश ने प्रसन्नता और गरमी पहुँचाई; इस भावावेश ने समय-समय पर सरकार को खिझाया

है और मुसलमान इसी के कारण भय-मिश्रित आश्चर्य से उनकी ओर देखते रहे।* क्योंकि भावावेश कोई बन्धन नहीं मानता; उसका कोई कानून नहीं, कोई राज मार्ग नहीं। किस तरह, कब उसका उदय होगा और किस तरह उससे बरतना चाहिए इसे कोई नहीं जानता।

मैंने ऊपर कहा है कि कई बार वह निश्चय करने पर वह निश्चय भावावेश का, हृदय का निश्चय होता, विचार और मनन के पश्चात्, पहुँचा हुआ दिमाग का निश्चय नहीं। जैसे असहयोग और सत्याग्रह-आंदोलन का उन्होंने कभी समर्थन नहीं किया पर १६३० ई० में जब कांग्रेस पर सरकार ने प्रहार किया एवं जब उन्होंने देखा कि स्वयंसेवकों एवं अच्छे कुल की कोमल बहनों पर लाठियाँ पड रही हैं तब उनका हृदय तिलमिला उठा। भावावेश की दिव्यता में मस्तिष्क की हिचकिचाहट हवा हो गई। फल-स्वरूप लोगों ने उन्हें जेल में पाया। जहाँ अपने व्यवहार से उन्होंने एक समय असहयोगियों एवं स्वराजियों की अप्रियता प्राप्त की थी, वहाँ समय आया जब हमने देखा कि वह आज यहाँ, कल वहाँ लोगों में जान डालते, निराश युवकों को उन्मादित करते, मजिस्ट्रेटों की अवज्ञा करते और कानून तोड़ते फिरते हैं। ऐसा क्यों? क्या इसलिए कि जनता का नेतृत्व अपने हाथ में आ जाए? नहीं; वह चाहते तो कभी का इसे प्राप्त कर सकते थे। यह इसलिए कि जब सरकार ने एक ऐसे महापुरुष पर हाथ रखा, जो संसार के इतिहास में अपनी सज्जनता में बेजोड़ था, तो उनका अन्तःकरण चोट खाकर उठ खड़ा हुआ।

इस प्रकार का यह एक ही उदाहरण नहीं है। असहयोग के मध्याह्न काल में, युवराज के बहिष्कार के समय, लोकप्रियता खोकर भी उन्होंने

---

* "... . They have been the despair of the Moderates, the joy of Extremists, the eye openers of the Govt., the secret terror of the Muslim heart."

—Pillars of the Nation.

**नैतिक साहस** : न्हें हिन्दू विश्वविद्यालय में निमंत्रित किया था और उसी हिन्दू विश्वविद्यालय के कोर्ट की मीटिंग से देश के प्रति महात्मा गांधी की सेवा की प्रशंसा करते हुए उनकी गिरफ़्तारी पर उन्हें धन्यवाद देने का प्रस्ताव पास कराया। यह एक बड़े साहस का काम था। लेकिन उनका हृदय इसे किये बिना रह न सका और एक सुप्रसिद्ध लेखक के शब्दों में कहा जा सकता है कि "इस छोटी-सी बात ने हिन्दू विश्वविद्यालय को एक राष्ट्रीय संस्था के पद पर पहुँचा दिया और नैतिक महानता की दृष्टि से केवल (महात्माजी द्वारा) बारडोली सत्याग्रह का स्थगित किया जाना ही एक ऐसा कार्य है जो इससे ऊँचा जा सका है।"*

इसी प्रकार कानूनी प्रतिबन्ध को भंग करके कलकत्ता में उनका प्रवेश करना भी उनका एक अत्यन्त गौरवपूर्ण कार्य था। मजिस्ट्रेट ने एकांगी अफ़वाहों के आधार पर शान्ति-भङ्ग की आशंका की बात कह कर वह आज्ञा निकाली थी। उस अफ़वाह के विरुद्ध एक जीवन-व्यापी सेवा का 'रेकर्ड' था—भाषण की सौम्यता, वाणी की मधुरता एवं शान्त शब्दों के निर्वाचन का एक बेजोड़ रेकर्ड। उनकी उपस्थिति से नगर में उपद्रव होगा! यह विचार भी उच्छृंखलतापूर्ण था। ऐसी आज्ञा के आगे उनकी दीर्घकालिक सेवा आत्म-सम्मानपूर्वक, भवें तानकर खड़ी हो गई।

यह सब मोतीलालजी की भांति ठंडे दिमाग की जोड़ तोड़ के नहीं, विशुद्ध भाव जगत् में विचरण करनेवाले हृदय की गौरवगाथा है।

**राष्ट्रवादी नहीं, देश-भक्त** यदि उनके जीवन को हम सूक्ष्म दृष्टि से देखें तो इस निश्चय पर पहुँचेंगे कि वह राष्ट्रवादी ('नेशनलिस्ट') नहीं, देशभक्त ('पेट्रियट') थे अथवा राष्ट्रवादी कम

* That simple act atonce raised the University to a national institution and for its moral grandeur remains surpassed only by the Bardoli halt.

देश-भक्त अधिक थे। जैसे व्यक्ति की पीड़ा और दुख को देखकर उनका हृदय विचलित हो जाता वैसे ही मातृभूमि की दुर्दशा देखकर उनका हृदय विकल हो जाता था। वह मातृभूमि, जिसके अतीत के साथ ब्राह्मण-संस्कृति की उज्ज्वल गाथा जुड़ी हुई है, जिसकी गोद में लाखों को आध्यात्मिक सान्त्वना मिली है, जिससे जगत् के प्रायः सभी महान् धर्मों का विकास हुआ है—वही सुजला, सुफला, शस्य श्यामला मलयजशीतला मातृभूमि की दुर्दशा! इस दुर्दशा को देखकर माता के सच्चे सुपुत्र इस महान् ब्राह्मण का हृदय, जो दया से ओतप्रोत था, कैसे विचलित न होता, कैसे रो न पड़ता?

**परस्पर-विरोधी तत्वों का अपूर्व मिश्रण**

इस दृष्टि से, मालवीयजी में विविध, परस्पर-विरोधी गुणों का अद्भुत विकास हुआ था। जो उन्हें नहीं जानते वे उनके कार्यों से यह अनुमान नहीं लगा सकते कि उनका हृदय कितना कोमल था। आप अपने दुःख की ज़रा सी कथा लेकर उनके पास जाइए, सुनकर वह विचलित हो जाते। सभाओं में बोलते-बोलते, कारुणिक बातों की चर्चा करते-करते उनकी आँखों में आँसू आ जाते। जो कुछ दुःखद और शोकप्रद है उसे वह बर्दाश्त नहीं कर सकते थे; उससे उनकी शान्ति अस्तव्यस्त हो जाती। उनका हृदय मानों पूछना चाहता है कि दुनिया में इतनी पीड़ा, इतनी अशान्ति क्यों? जो जहाँ है वहीं शान्ति क्यों नहीं पा सकता? उनका हृदय इतना कोमल था कि बहुत ही अनिवार्य अवस्थाओं में वह किसी पक्ष का विरोध करते और विरोध करने के बाद भी, उस पक्ष को जितना दुःख होता उससे कहीं ज्यादा स्वयं उन्हें होता। विरोध का काम ही उन्हें दुःखप्रद था।

× × ×

हमारा मन, यह सब देख, पढ़ और सुनकर मानों ऊपर उठ रहा है; मानों वह उठकर पूछना चाहता है कि जो व्यक्ति इतना दयालु था,

इतना दयालु ! फिर कट्टर क्यों ?

जिसके लिए एक आदरणीय पत्रकार ने लिखा था कि "वह सिर से लेकर पैर तक हृदय ही हृदय है"* वह इतना कट्टर कैसे हुआ ? जो आदमी स्वभाव से ही घृणा नहीं कर सकता, जिसकी प्रकृति ही इसके विपरीत है वह हरिजनों के हाथ का जल क्यों ग्रहण नहीं कर सकता ? जिसके मन में स्वार्थ की गंध तक नहीं है, उसके हृदय में उच्च वर्ग के लिए—ब्राह्मण के लिए इतना पक्षपात कैसे आ गया ?

इसीलिए कि उनके मूल में विशुद्ध ब्राह्मणवाद है। उनकी दया शुद्ध मनुष्य की, नाम-रहित, 'अनलेबल्ड' (अनामी) मनुष्य की दया नहीं,

सुनिए !

ब्राह्मण की दया है। खींचातानी करके निकाले गये ब्राह्मण के अर्थ में नहीं, ब्राह्मण काल के औसत ब्राह्मण के अर्थ में। इस शब्द के साथ जो गौरवपूर्ण इतिहास जुड़ा है उसके भीतर जहां एक ओर दया है, वहाँ दूसरी ओर कट्टरता भी है, जहाँ क्षमा है, करुणा की छाया है, वहाँ ब्रह्मदण्ड भी है, शाप की लपलपाती हुई अग्निमयी जिह्वा भी है। जहां आत्मज्ञान की सुगन्ध है, वहाँ बाह्याचारों का घना कण्टकाकीर्ण जंगल भी है। उसमें जहाँ वशिष्ठ, नारद और व्यास की अमृत वाणी है, माधुर्य है, तहाँ विश्वामित्र, दुर्वासा और परशुराम की परुषता भी है, कट्टरता भी है। इसलिए इस आश्चर्यजनक सत्य को माने बिना कोई चारा नहीं।

उनके जीवन में इन परस्पर-विरोधी तत्त्वों का ऐसा आश्चर्यजनक समन्वय देखकर जो प्रश्न उठता है, उत्तर देने के लिए मानों उनका सारा जीवन उठकर कह रहा है—

"Do I contradict myself ? Very well, I contradict myself : I contain multitudes" ×

* "Pt. Malviya is nothing but heart from head to foot."
—C. Y. Chintamani.

× Walt Whitman.

( क्या मैं अपनी बातों का खण्डन करता हू ? अच्छा, ऐसा ही सही, मैं असंख्य भावों का आकर हूं )

यह परस्पर-विरुद्धता उनके अन्दर बहुत अधिक मात्रा में पाई जाती थी। अभी आप उन्हें जनतंत्रवाद और समता पर बोलते सुनेंगे और कुछ देर बाद कट्टरों की उस सभा में भाग लेते पायेंगे जिसमें जाति से एक पीड़ित तिरस्कृत वर्ग को प्रारम्भिक मानवी अधिकार देने के प्रस्ताव का भी विरोध हो रहा है। यह निश्चय ही पाखण्ड—'हिपोक्रेसी'—नहीं है। यह उनकी प्रकृति की मानवी दुर्बलता थी।

किन्तु यदि उनकी प्रकृति के इस अंश को छोड़कर देखें तो हम श्रीविनायक मेहता के इन शब्दों को दोहरा सकते हैं कि "× × वह घोंघों एव ककरों के समूह के बीच ग्रेनाइट की दृढ चट्टान की भाँति खड़े हुए हैं। उनका सुगढ़ शरीर, जिसका प्रत्येक अग आन्तरिक सामञ्जस्य से दमक रहा है, तपस की दीर्घ साधना, उनके अभिप्राय की उच्चता, जो शिलर पर लिखते हुए गेटी के शब्दों में किसी भी गर्हित एव नीच विचार को अपने अन्दर स्थान नहीं दे सकती; उनके पाण्डित्य की विविधता, जो उनके ज्ञान मन्दिर तक आने वाले पण्डित यात्रियों के बीच उन्हें बिना किसी असुविधा के स्थान देती है; उनकी भावना की सार्वदेशिकता जो उन्हें विश्व के एक नागरिक के रूप में पाती है, इन सबको देखते हुए कौन ऐसा है जिसे बीसवीं शताब्दि के इस शंभ्र, आदर्श त्यागमूर्ति को जानने का सौभाग्य प्राप्त हुआ हो और उसने इनके अदर 'अति-ब्राह्मण' को न देख पाया हो। कैलाश की धवल चोटी की नाईं वह अपने सत्तर हेमन्तों को लिये हुए, उज्ज्वल धवल वस्त्रों से आच्छादित ऊँचे दृश्य के रूप में खड़े हैं; सृष्टि के उस आरम्भिक कमल की भाँति, जिसे कोई वस्तु मुर्झा नहीं सकती, प्रायः आशा के ज्योतिःपुञ्ज के रूप में उनके दर्शन होते हैं, दुराशा एव अपशकुन के रूप में कभी नहीं।" ×

---

×'... .. he stands as a block of granite in the midst of a mass of shale and conglomerate. His beautifully modelled body,

—पाँच—

## कुछ और संस्मरण

श्री रामनारायण मिश्र लिखते हैं—"एक दिन रात के समय एक बजे श्री मालवीय जी हिन्दू स्कूल ( काशी ) के बोर्डिंग हाउस ( कमच्छा-चोरमहल ), जिसमें मैं रहता हूं, पधारे और ३-४ बड़ी उम्र के लड़कों को अपने साथ मोटरपर लेगये। एक घण्टे के अन्दर उनको स्वयं लाकर पहुँचा गये।

**रात के समय स्त्री की रक्षा**

पता लगा कि जब वह बनारस स्टेशन पर उतरे थे, उन्होंने देखा कि दो बदमाश बच्चे वाली एक स्त्री के पीछे लगे हैं और वह उनसे बचने का प्रयत्न कर रही है। वह उस स्त्री के साथ हो लिये और जब वह इक्के पर बैठ गई तब उन्होंने उसका पता जान लिया। बोर्डिंग हाउस के लड़कों को अपने साथ ले जाकर उनको खोजवाँ × में उस स्त्री का पता लगाने को छोड़ दिया। लड़कों ने पता लगा लिया। पहले तो उस स्त्री ने डरकर दरवाजा बंद कर लिया और समझा कि वही बदमाश उसके पीछे पड़े हैं परन्तु जब उसको मालूम हुआ कि मालवीयजी

---

every limb tingling with the pulsating harmony within, ............... the prolonged asperities of *tapas* (austerities). his loftiness of purpose, that in the words of Goethe speaking of Schiller, would disdain to think anything that was mean, his varied scholarship that puts him at ease amongst the scholar pilgrims to his shrine of learning his universality of spirit that makes him a citizen of the world and the least of a chauvinist and anti-foreigner, who that has known this Shankar of XX Century, the Tyagmurti at its highest, would fail to detect the 'Super Brahmin' in him ? Like the peak of Kailas, he stands, with his seventy winters, a towering spectacle clothed in the effulgence of a mass of white, like the primaeval lotus which nothing can sully, a beacon of hope often, a portent never."

× काशी के पास एक गाँव।

क्रम से घट रही थीं कि तुर्की को युद्ध में जर्मनी के पक्ष से शामिल होना पड़ा। उस समय मौलाना मुहम्मद अली ने 'कामरेड' और 'हमदर्द' में तुर्की के प्रति सहानुभूति प्रकट करते हुए, कई जबर्दस्त लेख लिखे। उनके कारण मई १९१५ ई० में, अपने बड़े भाई शौकत अली के साथ, ('डिफेंस ऑव इण्डिया ऐक्ट' अथवा 'भारत-रक्षा कानून' के अनुसार) गिरफ्तार किये गये और महरौली, लैंसडौन तथा छिंदवाड़ा मे नजरबन्द रखे गये। नज़रबन्दी की आधी अवधि समाप्त होने पर यह जेल में रखे गये पर इन कठिनाइयों से यह ज़रा भी विचलित नहीं हुए। इनकी जायदाद का अधिकांश नष्ट हो गया पर सरकार ने कोई परवाह न की। इन बातों के कारण लोगो मे असन्तोष पैदा हुआ। स्थान स्थान पर, सभाएँ भी गईं और सरकार को तार दिये गये। भारतीय मुसलमानों ने वायसराय के पास एक 'मेमोरियल' भी भेजा पर सरकार ने कुछ ध्यान न दिया। हाँ, जब भारतमंत्री श्री माटेगू भारत आये तब सरकार ने इस शर्त पर इन्हें छोड़ना चाहा कि लड़ाई खत्म होने तक वे राजनीतिक मामलों में न शामिल न हों। इन्होंने इसे अस्वीकार कर दिया। जब इस ('डिफेंस ऑव् इण्डिया') कानून की अवधि समाप्त हो गई तो जून १९१९ से दिसम्बर १९१९ तक रेगुलेशन ३ के अनुसार बेतूल जेल मे रखे गये। अन्त में जब लड़ाई की समाप्ति के बाद १९१९ में नवीन सुधारों की घोषणा हुई और बहुत से कैदी मुक्त हुए तब यह भी छोड़ दिये गये।

छूटने के बाद ही यह अमृतसर-कांग्रेस में प्रतिनिधि के रूप में शामिल हुए। इस समय तक वातावरण बदल गया था। खिलाफत की

**खिलाफत और असहयोग आन्दोलन में**

समस्या को लेकर मुसलमानों में बड़ी बेचैनी फैली हुई थी। इस सम्बन्ध में एक डेपूटेशन लेकर मार्च १९२० में यह इंग्लैंड गये। वहाँ प्रधान मंत्री और बड़े-बड़े लोगों से भेंट की पर ऐसे आवेदनों से क्या

होना जाना था । वहाँ तुर्की और अरब नेताओं से भी भेंट हुई और उनसे बात-चीत करने पर इनके मन में यह बात बैठ गई कि ग़ुलाम देश के निवासियों की सुनवाई कहीं नहीं होती अतः सबसे पहले अपने मुल्क को आज़ाद करना चाहिये।

इधर जब अक्टूबर १९२० में यह भारत लौटे तब तक देश का नक्शा बदल गया था उधर मुसलमानों ने हिजरत का आन्दोलन शुरू कर दिया था और देश छोड़कर काबुल जा रहे थे; इधर पंजाब की दुर्घटनाओं के कारण जनता में घोर असन्तोष उत्पन्न हो चुका था। हिजरत का आंदोलन तो असफल रहा पर गाँधीजी का आंदोलन बढ़ता गया। १९२० के सितम्बर में कलकत्ता में कांग्रेस का विशेष अधिवेशन हुआ। और फिर दिसम्बर में नागपुर कांग्रेस हुई जिसमें राष्ट्र ने आत्मावलम्बन के नये पथ पर चलने का निश्चय किया और असहयोग का कार्यक्रम पास हुआ। तब मौलाना मुहम्मद अली अपने बड़े भाई शौकतअली के साथ, गांधीजी के मुख्य सहायक नेताओं के रूप में, जनता के सामने आये।

**फिर गिरफ़्तारी**

सितम्बर १९२१ में करॉंची में खिलाफत कान्फ्रेंस हुई। इसमें मौलाना मुहम्मदअली ने मुसलमान सैनिकों को सम्बोधन करते हुए कहा कि 'मुसलमान सैनिकों को इस्लाम के शत्रुओं की नौकरी छोड़ देनी चाहिये।' इसी जुर्म पर १४ सितम्बर १९२१ को यह विजगापट्टम मे गिरफ्तार किये गये। इसी सम्बन्ध में डा० किचलू, जगद्गुरु शंकराचार्य इत्यादि भी गिरफतार किये गये। अक्टूबर मे मुकदमा शुरू हुआ। इन लोगो पर सरकार के विरुद्ध षड्-यंत्र करने और सेना को राजभक्ति से हटाने का प्रयत्न करने का जुर्म लगाया गया। मौलाना मुहम्मदअली ने मुकदमे के समय वीरता-पूर्वक कहा—"दरअस्ल खिलाफती नेताओं का फैसला नहीं हो रहा है वरन् सरकार की परीक्षा होरही है जिसने ईश्वरीय कानूनों का उल्लंघन किया है।" इस मुकदमे में अभियुक्तों पर षड्यंत्र का जुर्म सिद्ध नहीं हुआ। दूसरे

जुर्म में २ नवम्बर १९२१ को इन दोनों भाइयों को दो दो वर्ष कड़ी कैद की सज़ा हुई।

पूरी सज़ा भुगतने के बाद मौ० मुहम्मदअली, अपने बड़े भाई के साथ, ३ सितम्बर १९२३ को बीजापुर जेल से छूटे। छूटने पर देश में उनका बड़ा स्वागत हुआ। इस समय गांधी जी जेल में थे। स्वराजियों और गांधीवादियों का झगड़ा

**रिहाई और सम्मान**

ज़ोरों पर था। इस सम्बन्ध में १५ सितम्बर १९२३ को दिल्ली में कांग्रेस का विशेष अधिवेशन हुआ और मौ० मुहम्मद अली के विशेष प्रयत्न से दोनों दलों में समझौता हो गया। इसी साल ( २८ दिसम्बर १९२३ ) कोकोनाडा ( या कोकनद ) कांग्रेस के अध्यक्ष हुए। इस प्रकार राष्ट्र ने उनकी सेवा के बदले उन्हें सर्वोच्च सम्मान प्रदान किया।

१९२४-२५ में देश में हिन्दू-मुसलमानों में जो कलह और दलबन्दी शुरू हुई उसमें मौलाना मुहम्मदअली दृढ़ रहे और सदा दोनों जातियों में मेल कराने की कोशिश करते रहे। उन्हीं के विशेष प्रयत्न से, गांधी जी के २१ दिन के उपवास

**मत भेद**

के बाद, सर्व-धर्म सम्मेलन की बैठक दिल्ली में हुई थी। पर १९२६ से धीरे धीरे वह शिथिल पड़ने लगे और १९२७ की मद्रास कांग्रेस में मुसलमानों के अधिकारों के विषय में मतभेद होने के कारण कांग्रेस से अलग हट गये। तब से प्रायः अलग ही रहे। पर अन्तिम दिनों में देश की दुर्दशा देखकर वह बहुत दुखी थे और हृदय रोग में स्वास्थ्य बहुत ज्यादा खराब होने पर भी वह गोलमेज-सम्मेलन में शरीक होने के लिए इस आशा से इग्लैण्ड गये कि सभव है देश की समस्या कुछ सुलझ जाय। इस कान्फ्रेंस में भाषण देते समय उन्होंने कहा था कि 'यदि आप हमें स्वतत्रता न देंगे तो सभव है कि यहीं हमारी कब्र का प्रबन्ध आपको करना पड़े।' उस समय कौन जानता था कि उनकी वाणी में भावी बोल रही है और ये शब्द इतनी जल्द सत्य होंगे।

स्वास्थ्य तो पहले से ही खराब था फिर हजारों मील की लम्बी यात्रा और उसपर रात-दिन का परिश्रम। दिन दिन स्वास्थ्य गिरता गया।

देहावसान

३ जनवरी की आधी रात तक वह हिन्दू-मुसलमानों के नाम इस आशय की एक अपील लिखते और उसे दोहराते रहे कि परस्पर के सारे मत-भेदों को भुलाकर राष्ट्र की स्वतंत्रता के लिए मिलकर काम करना ही इस समय वांछनीय है।' सुबह ४ बजे उनकी तबियत बहुत खराब हो गई। ५ बजे से तो बेहोश ही हो गये और रक्तवाहिनी नली के फट जाने से ४ तारीख को ६ बजकर ३० मिनट पर, देश के लिए लडते-लड़ते, मौलाना मुहम्मदअली, शहीद हो गये।

उनके देहावसान पर सारे भारत में हडताल हुई, शोक मनाया गया। पर उनके देहावसान से जो स्थान खाली हो गया वह तो आजतक खाली ही है। आज उनकी मृत देह जेरुसलम में गड़ी हुई पड़ी है और उनकी आत्मा स्वतन्त्र राष्ट्रनिर्माण के लिए हमसे अपील कर रही है।

## व्यक्तित्व का विश्लेषण

एक मुसलमान, इस्लाम की सम्पूर्ण प्रवृत्तियों के साथ, एक देशभक्त धर्मान्ध की सारी कट्टरता के साथ; एक उपदेशक ( प्रीस्ट ) भाव-प्रवाह की सारी भयानकता के साथ। उदारता के सामने उदार, कट्टरता के सामने कट्टर। —जिसकी जिह्वा में शक्ति है और जिसकी कलम में ताकत पर जो उनने विष उगलना जानता है; उसे चुपचाप पीना नहीं। राजपूत की तरह वीर और कट्टर; एक का जवाब दो से देने वाला;—यह मुहम्मदअली थे!

एक निगाह में

भारतीय राजनीति में मुहम्मदअली का उदय और विकास, अध्ययन का एक मनोरंजक विषय है। यह मानो सम्पूर्ण उत्साह के साथ कहना चाहता है कि स्वतन्त्रता के युद्ध में धर्म को लाकर हमने गलती की है—धर्म सदाचार और पवित्रता का आकर नहीं, धर्म कट्टरता, जोश और भाव-प्रवाह का उत्तेजक। समूह ने सदा धर्म को इसी रूप में ग्रहण किया है और इसीलिए उसके धर्म के सामने देश, समाज, व्यक्ति सब तुच्छ हैं। गांधी ने धर्म को उसके समन्वयात्मक रूप में ग्रहण किया पर अशिक्षित जनता उसे सदा विभागात्मक रूप में ग्रहण करती है। तुम्हारा आन्दोलन यदि हमारी चिर-पोषित खिलाफत की समस्या हल कर देता है तो वह अच्छा है; उसका स्वागत। तुम्हारा आन्दोलन यदि अस्पृश्यता की समस्या उठाले और हमारे धर्म में हाथ डालने लगे तो बुरा है; उसका सत्यानाश!—रास्ते पर चलनेवाला साधारण आदमी इसे यों ग्रहण करता है। उसका धर्म उसकी परम्परा है, जिसे वह बाप-दादों से सुनता आया है, जो

धर्म बनाम राजनीति

उसकी रीति-नीति में बैठ गया है; वह नहीं, जिसका एक नवीन अर्थ आज किया जा रहा है !

इस तरह इस प्रयोग में जहाँ असीम संभावनाएँ हैं तहाँ उसमें असीम खतरा भी। गांधी इस प्रयोग का एक पक्ष है और मुहम्मदअली दूसरी बाजू।

यों लें। पहली बात मुहम्मदअली के बारे में यह कि वह मुसलमान थे।—मुसलमान शब्द से जो समझा जाता है और जो समझना चाहिए, दोनों अर्थों में, सारी बुराई-भलाई के साथ। मुसलमान के साथ पहली बात यह है कि वह प्रथम श्रेणी का श्रद्धालु है। उसकी श्रद्धा अन्धविश्वास तक बढ़ी हुई है। इस श्रद्धा का जो अपमान करे, जो उससे हटे, काफिर है, त्याज्य है। यह श्रद्धा हिन्दू की श्रद्धा की तरह नम्र, अवगुंठनवती हिन्दू-नारी की तरह अपने ही अन्दर सिकुड़ी-सिमटी हुई, हलकी हलकी शर्म और मुलायम-मुलायम शील को लेकर चलनेवाली नहीं। यह वह श्रद्धा नहीं जो क्रोध को पी जाती है; जो अपमान के प्रति उदासीन है और हँसी उड़ाने एवं चोट करने पर, नवोढ़ा की लज्जा के साथ, बहुत हुआ तो, एकबार आँख उठाकर सहमी-सहमी सी देख लेती है; टप-टप दो बूँदें आँसू पृथ्वी पर गिरा देती है और दुनिया के अनन्त मार्ग पर फिर शान्ति के साथ चलना आरम्भ कर देती है। यह वह श्रद्धा है जो कल-गान नहीं गाती; बिजली की तरह कड़कती है। जो लक्ष्मी नहीं दुर्गा है। जो अपमान करनेवाले को क्रुद्ध, लाल, ज्वालामयी आँखों से देखती है और बस चले तो उसका खून पी जाना चाहती है। जो फास्फोरस की तरह जलकर आग लगा देनेवाली है और जिसमें चन्द्रिका की मन्द प्रभा नहीं, मार्तण्ड का प्रखर—असह्य—प्रकाश है !

**मुसलमान की श्रद्धा**

सुनते हैं, अपने प्रारम्भिक यौवन में मुहम्मदअली धर्म के वैसे कट्टर न थे। शायरी का रंग चढ़ा हुआ था और यौवन के लचीलेपन

तथा काव्य की धर्म-बन्धन को काट देनेवाली प्रवृत्ति में वह ओत-प्रोत हो रहे थे। यह एक धर्म से मुसलमान पर हृदय से हिन्दू, शायर और रिन्द, मित्र की राय है जिन्होंने मुहम्मदअली को नज़दीक से देखा था। पर हम इससे सहमत नहीं। हम इतना मानते हैं कि यह कट्टरता, यह 'ईमान' कैशोर एवं यौवन के अल्हड़ प्रवाह में जल-क्रीड़ा करते समय अपने को भूल गया पर ज्यों ज्यों धारा बहती गई, यौवन दूर हटने लगा, परदा उठा और उम्र आई, जनता के नज़दीक आना पड़ा त्यों-त्यों वह मुसलमान का ईमान निखरता गया।

मुहम्मद अली के जीवन में यह ईमान और श्रद्धा, राजपूत की युद्ध में मज़ा लेने वाली मनोवृत्ति के साथ, व्यक्त हुई। यह उसी श्रद्धा का करिश्मा था कि तुर्की का ध्यान भारत के पहले आता था। तुर्की का ध्यान केवल इसलिए नहीं कि वह एक स्वतंत्र मुसलमान राष्ट्र है; इसलिए कि उसमें धर्म की परम्परा—खिलाफ़त की गद्दी चली आई है। उस पर चोट न पड़े, इसलिए अंग्रेजों का, ब्रिटिश सरकार का विरोध भी करना पड़े तो हर्ज नहीं। फल क्या होगा, इसकी इस श्रद्धा को परवा नहीं। धर्म का ख़तरा उसे उत्तेजित कर देने के लिए काफी है। उसके लिए कुरान का प्रत्येक शब्द ईश्वराज्ञा का अन्तिम शब्द है और हज़रत मुहम्मद उसके एक मात्र प्रवक्ता। १३०० वर्ष पूर्व उन्होंने जो कहा था वह मुहम्मद अली के कानों में गूंजता है। वह झण्डा गिर जायगा, यह ख़याल उन्हें पागल कर देने के लिए काफ़ी है। 'कामरेड' के अग्रलेख पढ़ जाइए; 'हमदर्द' की टिप्पणियाँ देखिए, उनके व्याख्यानों को पढ़िए, सर्वत्र आपको इस्लाम के प्रति उनकी बाधा-बंध विहीन वेदना, श्रद्धा फूट-कर निकलती दिखाई देगी। इस श्रद्धा के आगे महान् से महान् पुरुष तुच्छ है, यदि वह इस्लाम पर ईमान नहीं लाता। इसके आगे 'महात्मा गांधी से एक अत्यन्त पतित मुसलमान अच्छा है।' वह महात्मा है तो

**यह श्रद्धा कैसे चलती है?**

क्या, मुसलमान तो नहीं ? सच पूछें तो इस श्रद्धा, इस धर्म भक्ति की समझ के बाहर, यह बात, है कि एक अ-मुस्लिम—काफ़िर—एक मुसलमान से बढ़कर कैसे हो सकता है ? मुसलमान के लिए इस श्रद्धा में ढिलाई नहीं, छूट नहीं। सच तो यह कि वह इसी नाप से मनुष्य के बड़प्पन को नापता है। हिन्दू अनीश्वरवादी होकर भी हिन्दू रह सकता है पर मुसलमान कुरान के, अल्लाह के और उसके प्रवक्ता के एक शब्द पर भी आपत्ति करके मुसलमान नहीं रह सकता। यह उसी प्रकार इस्लाम का गुण दोष दोनों हैं जैसे सब प्रकार की छूट, सब प्रकार की उदारता और स्वतन्त्रता हिन्दू धर्म का गुण दोष दोनों है। इस कट्टरता ने, इस कठोर बंधन और अनुशासन ने मुसलमान को मुसलमान रखा है। इसी से मुसलमान जीवित है। जहाँ उसने इसे छोड़ा, गया। कमालपाशा ( जो अन्तर्राष्ट्रीय राजनीति में देखते-देखते सूर्य की भाँति उदय हुआ और जिसके कारण इस्लाम का सिर वस्तुतः इतना ऊँचा उठा जितना सैकड़ों मुहम्मद अली नहीं उठा सकते थे ) इसके सामने आदर्श नहीं रख सकता; इब्नसऊद इसके आगे हेच है !

इसी को लेकर मुहम्मद अली इंग्लैण्ड गये; इसी को लेकर उन्होंने तुर्कों का समर्थन किया और इसी के कारण सरकार का विरोध भी किया। निर्भयता इस प्रवृत्ति की विशेषता है और इसीलिए, मौलाना मुहम्मद अली अपने समय के अत्यन्त निर्भीक नेताओं में से एक थे। यही निर्भीकता प्रायः अत्यन्त स्वच्छन्द रूप में प्रकट होती रही है। वह इस व्यक्ति के जीवन के साथ खेलती है और चूँकि यह व्यक्ति जीवन को गेंद की तरह उछालता चलता है इसलिए वह समाज के, देश के साथ भी खेलती है। वह प्रजा-तंत्र को नहीं जानती; शायद राष्ट्रीयता को भी कम ही जानती है। दरअस्ल वह शहादत की मिट्टी में फूटती है। मुहम्मद अली में भी शहीद का उत्ताप है।

निर्भयता

पर इस भावना के साथ, बी अम्मा की विशेष ममता के साथ पले हुए मुहम्मद अली में, स्वतन्त्रता की गहरी लगन भी हम देखते हैं।

**स्वतंत्रता की लगन**

स्वतन्त्रता व्यक्तिगत भी, धार्मिक भी और दैशिक भी;—हर क्षेत्र में स्वतंत्रता। पर यह स्वतन्त्रता उच्छृंखल है और बिना किसी उद्देश्य के, एक चिर-अस्थिर शक्ति की तरह सदा चलती रहती है। यह उस मुसाफिर के समान है जिसकी कोई मंजिल नहीं और जो कभी सेहरा में, कभी शाह राह पर और कभी कूचा में जा निकलता है। एक ओर इस स्वतंत्रता और दूसरी ओर धार्मिक कट्टरता का इस व्यक्ति मे अद्भुत और आश्चर्यजनक समिश्रण दिखाई देता है और इसी कारण भारतीय सार्वजनिक जीवन में, और विशेष रूप से राजनीतिक जीवन मे, मुहम्मद अली ने अधिक समझ में न आ सकने वाला व्यक्तित्व दूसरा नहीं। गाधी का नाम भी बहुतेरे

**पारस्परिक विरुद्धताएँ**

लेंगे, यह जानकर भी मैं ऐसा कह रहा हूँ। गांधी को मैं व्यक्तित्व नहीं, 'आइडिया' मानता हूँ; वह हमारी सस्कृति का प्रतीक है। जिन नेताओं का रहस्य समझना, विश्लेषण करना अत्यन्त कठिन है, मुहम्मद अली उनमें अन्यतम थे। इस व्यक्ति की पारस्परिक विरुद्धताओं और परिवर्तनों को देख कर आदमी घबड़ा जाता है और प्राय: उसके विषय में गलत धारणाएँ बना लेता है। एक लेखक ने ठीक ही लिखा था कि 'मुहम्मद अली से अधिक सफलता के साथ शायद ही कोई व्यक्ति अपने सम्बन्ध में गलतफहमी पैदा कर सका हो।' *

---

*No living man, perhaps, has succeeded in casting such a multi coloured halo of mis understanding about himself as Maulana Mohamad Ali. इस वाक्य में 'लिविंग मैन' शब्द इसलिए आया है कि यह उनके जीवन काल में ही लिखा गया था।

दुनिया में बहुत से लोग ऐसे होते हैं जो स्वयं अपने अन्दर, अपने बारे में स्पष्ट नहीं होते। वे सीधे-सीधे साफ़ साफ़ अपने को भी नहीं समझ पाते। बहुत कुछ मुहम्मद अली इन्हीं में से एक थे। इसीलिए उनके व्यवहार से, उनकी जीवन-शैली से उनके बारे में गलतफ़हमी फैलती थी। आज तो मौलाना स्वर्ग में सुरक्षित हैं पर जब वह जीवित थे तब भी बहुत-से लोगों को उनकी विशेषता,—उनके बड़प्पन में संदेह था। उनके सहधर्मी स्व० 'अकबर' इलाहाबादी की ये लाइनें कितनी निर्दयता के साथ, प्रसिद्ध हो गई हैं—

बुद्धू मियाँ भी हज़रते गाँधी के साथ हैं।
यक मुश्त खाक हैं मगर आँधी के साथ हैं।

फिर हिन्दुओं में तो अधिकांश लोग उनको इतना महत्व देने के विरुद्ध थे। स्वयं मैं अपने बारे में यही कह सकता हूँ। १९२४ या २५ में, मैंने गांधीजी को एक लम्बा पत्र इस सम्बन्ध में लिखा था और यह भी लिख दिया था कि विपरीत उदाहरण इतने ज्यादा हैं कि मैं समझता हूँ आप धोखा खा रहे हैं। पर अध्ययन, मनन और विश्लेषण ने इस सम्मति में परिवर्तन करने को मुझे बाध्य किया है।

**गांधी का निर्णय ठीक है**

धोका तो गांधीजी ने खाया पर इससे यह सिद्ध नहीं होता कि मुहम्मद अली नगण्य थे। एक सीमा तक ऐसा कहना गांधी के निर्णय के विरुद्ध होगा, जिससे बढ़कर मनुष्यों का पारखी हमारे समय में दूसरा नहीं हुआ। उसने मुहम्मद अली की शक्ति को पहचाना था; हाँ, मुहम्मद अली को न पहचान सके। पर यों तो स्वयं मुहम्मद अली भी स्पष्टता के साथ कभी अपने को पहचान न पाये—देख न सके। उनमें धर्म की सेवा का एक नशा आया था। और जब गांधी ने राजनीति में धर्म का एक प्रयोग शुरू किया तो उनके हृदय में यह नशा अपनी परिपूर्णता पर पहुँच गया और एक तूफ़ान की तरह सार्वजनिक जीवन में फट पड़ा!

**भारतीय स्वतंत्रता के प्रेमी**

इसी दृष्टि से यदि विश्लेषण करें तो हम इस निष्कर्ष पर पहुँचना चाहेंगे कि वह भारत की स्वतन्त्रता के भक्त थे और व्यावहारिकतया इसी के लिए उन्होंने प्राण दिये पर यह स्वतन्त्रता की भक्ति स्वतन्त्रता के लिए न थी; इसकेमूलमें उनका उद्देश्य इस्लाम की सेवा—उसकी सुरक्षा,—'सिक्योरिटी'--थी। वह ब्रिटिश सरकार के विरुद्ध इसलिए उतने नहीं थे कि वह प्रजा-तंत्र की पद्धति को श्रेष्ठ समझते थे, इसलिए अधिक थे कि अन्तर्राष्ट्रीय संसार में ब्रिटेन, सयोग-वश, मुसलमान राष्ट्रों के विरुद्ध पड़ता था। अफगानिस्तान, फारस, अरब, मिश्र और तुर्की इत्यादि मुसलमानराष्ट्रोंमें अंग्रेजों ने विशेषाधिकार प्राप्त करके अपना प्रभुत्व जमा लिया था। इसलिए अंग्रेजो की साम्राज्य-लिप्सा के वह कट्टर दुश्मन हो गये थे। गांधी ने जब ब्रिटिश साम्राज्य के विरुद्ध शंख फूँका तो स्वभावतः उनका दिल नाच उठा और उसके साथ हो गये। जब बीच में गांधी ने आन्दो-लन स्थगित कर दिया तो धीरे-धीरेउनका यह उत्साह मरने लगा और अन्दर इस्लाम की जो भक्ति थी उसको प्रत्यक्ष रूप ग्रहण करने और ऊपर आने का मौक़ा मिला।

इस तरह मुहम्मदअली के अन्दर पैठकर देखें तो मालूम होगा कि मुख्यतया वह इस्लाम की सेवा और मुसलमानों के उत्थान को लेकर चले थे। भारतीय स्वतंत्रता इस उद्देश्य का साधन थी। ठीकवैसे जैसे वह गांधी के लिएविश्व-कल्याण का साधन थी। यह बात अगर हम समझ लें तो उनके साथ शायद कम अन्याय कर सकेंगे और इसे समझ लेने पर यह समझते भी शायद देर न लगेगी कि मौलाना मुहम्मदअली सम्प्रदायवादी ( कम्यूनलिस्ट ) न थे—यद्यपि एक बहुत बड़ी संख्या उनको ऐसा ही समझती रही।

और इसमे यहभीकहा जा सकता है कि सर सैयद अहमद के बाद मुसलमानोंको जगानेवाला मुहम्मदअली से बड़ा दूसरा नेता नहीं हुआ।

र, जब हम मुसलमानों की दृष्टि से उन्हें सर सैयद की पंक्ति में बैठाते हैं तब भी हमें यह खयाल है कि वह सर सैयद न थे। दोनों के व्यक्तित्व, जीवन निर्माण और जीवन यात्रा के प्रकार में अन्तर है और शायद बड़ा अन्तर है। सर सैयद कूट-नीतिज्ञ थे; उन्होने मुसलमानों को जगाया मगर भारत का भला नहीं किया। वह जिस रास्ते से गये वह राष्ट्रीय व्यक्तित्व के बिल्कुल विरुद्ध जाता था। आज मुसलमान में जो जहर है और राष्ट्रीय आकांक्षाओं के प्रति जो उपेक्षा है वह बहुत कुछ सर-सैयद की ही देन है। मुहम्मदअली ने इस जहर को निकालने के खयाल से दूसरा रास्ता इख्तियार किया था। मुहम्मद अली सर सैयद की भाँति कूट-नीतिज्ञ न थे। वह शहीद का हृदय लेकर जीवन की चौमुहानी पर खड़े हुए और उन्होंने मुसलमान में जो वीर भाव था, जो शहादत के संस्कार थे, उन्हें पुकारा। इतनी निर्भयता से मुसलमान को सम्बोधन करने वाले दूसरे व्यक्ति को फिर हमने नहीं देखा। यह निर्भयता सब तरफ से व्यापक थी। एक ओर वह सरकार की ओर भवें तान-कर खड़ी हुई और दूसरी ओर हिन्दुओं से निर्भय रहना उसने सिखाया।

**सर सैयद और मुहम्मद अली**

**निर्भीकता का शिक्षक**

इतनी सीटें वहाँ मिलें, इतनी वहाँ—यह बात मुहम्मद अली के नजदीक हेच थी। वह पुकार कर कहते—जबतक तुममें ताक़त है तबतक इतने-उतने की व्यवस्था हो या न हो, तुम्हें वह मिलकर रहेगी और जब तुम कमजोर हो जाओगे तो यह सब लिखा-पढ़ा धरा रह जायगा। सर सैयद ने जहाँ कूटनीति से मुसलमानों को बढ़ाना चाहा वहाँ मुहम्मदअली ने वीरता और शक्ति जाग्रत करके उनको शक्तिमान बना देने का बीड़ा उठाया। उनका मुसलमान सरकार के इशारों पर नाचनेवाला, टुकड़ों पर बिका हुआ, निस्सार बातों के लिए तूफान मचा देनेवाला प्राणी नहीं; वह वीर, विद्रोही अपनी ताकत में विश्वास रखनेवाला है। अपनी रक्षा के लिए वह

अपने पैर पर खड़ा होना चाहता है। सरकार उसे आँख दिखाये तो उससे लड़ने को तैयार; हिन्दू दिखाये तो उससे लोहा लेने पर कमर-बस्ता। मुहम्मदअली ने जो लिखा, जो कहा वैसा मुसलमानों में किसी ने न लिखा था, न कहा था। यह मुहम्मदअली का ही प्रताप था कि उसने मुसलमान को, जो सरकार के प्रति वफ़ादार रहने में अपना लाभ देखता था और सुविधा के स्वाद का अनुभव करता था, झटका मारकर जगा दिया और यद्यपि सर सैयद का संस्कार अन्दर-अन्दर बैठ गया था और जो कुछ नहीं बैठा था उसे सरकार ने हिमायत के छींटे दे देकर इसलिए बैठा दिया कि विद्रोही हिन्दू को दबाने का यही एक उपाय रह गया था, पर वह भारतीय मुसलमानों पर अपनी एक विशेषता की छाप तो सदा के लिए छोड़ गया है।

× × ×

यदि देश को छोड़ दें और व्यक्ति को लेकर चलें तो गांधी की धुन, उसकी व्यर्थता के आडम्बर को तोड़कर बातों को साफ़ साफ़ सब के सामने रख देने की वृत्ति, कुछ कुछ मुहम्मदअली में थी। पर इसके साथ ही मलवीय जी का सा वाक्-प्रवाह, भावावेश एवं, थोड़ा ही बहुत नहीं, मोतीलाल जी की निठुरता भी उनमें विकीर्ण हुई थी। इसीलिए उनका जीवन, उस नौका की भाँति, जो लहरों पर थपेड़े खाती इधर-उधर बहती है और अपना निश्चित मार्ग बना नहीं पाती, जिसका कोई अन्दर नहीं, बाधा-बंध-विहीन-सा बहता चला जाता है। जिधर झोंका पड़ा, झुक जाता है। जहाँ दिल मिल गया, अटखेलियाँ करने लगता है। वाणी का वही उन्मुक्त प्रवाह, वही विस्तार यहाँ है जो मालवीय जी में है। गुणों की भिन्नता है पर हम तो यहाँ केवल विस्तार और प्रवाह की बात ही लिख रहे हैं। लेखनी का भी वही हाल। वाणी और लेखनी, आत्म प्रकाश के दोनों साधनों में, भाव-प्रवाह झरने की तरह बहता है।

अनावृत स्पष्टता और स्वच्छन्दता

टिप्पणियाँ लेखों का रूप धारण करती हैं। व्यक्तिगत पत्र में भी ज़रा-सी बात लिखने बैठे तो सफ़े के सफे रँग गये। मानो उर्दू के उस आचार्य और महाकवि 'मीर' का शेर उन्हीं के लिए लिखा गया हो—

लिखते रुक्का लिख गये दफ्तर,
शौक़ ने बात क्या बढ़ाई है।

काँग्रेस के जितने अध्यक्ष हुए उनमें उनका भाषण सब से लम्बा-पूरी एक किताब—है। और उसका सार निकालने बैठिए तो दो चार पेज काफी होंगे क्योंकि उनमें तथ्य उतना नहीं जितना भावों का एक तूफ़ान है। जो कुछ उनके दिल में है, वह बाहर आने के लिए बेकरार है और ऐसे समय वह इस बेकरारी, इस प्रवाह की दया पर निर्भर करते हैं। वह उन्हें जिधर ले जाय। जिह्वा पर या क़लम पर उनका वह काबू नहीं जो महात्मा गांधी की विशेषता है।

**गांधी भी नहीं; मालवीय भी नहीं।**

पर इतना ही नहीं, जैसे गांधी की लगन लेकर भी वह गांधी से मंजिलों दूर हैं वैसे मालवीय जी का भाव-प्रवाह पाकर भी वह मालवीय जी से बिलकुल अलग—दूसरी चीज़ हैं। मालवीयजी में दया है, करुणा है, नम्रता है, वह व्यंग करना, चोट पहुँचाना नहीं जानते। मुहम्मदअली की वाणी व्यंगमयी है; उनकी जीभ चोट करना जानती है;—उसमें कोबरा का प्राण-घातक विष है। उनके व्यंग बिच्छू के तीव्र दंश हैं। अपने विरोधी पर वाणी और लेखनी द्वारा वह ज़बर्दस्त आक्रमण करते हैं। विरोधी के लिए, प्रतिद्वन्द्वी के लिए उनकी ज़बान बड़ी विषैली है। और फिर इस ज़बान के उपयोग में संयम नहीं;—वह स्वच्छन्दतापूर्वक चलती है।* उनकी जिह्वा, उनकी क़लम से भी अधिक स्वच्छन्द है। जैसे उन पर उनका

*एक प्रसिद्ध लेखक ने लिखा था—

"No one in the country has a rougher tongue or a more deadly pen for his opponents, or uses it more freely."

काबू नहीं। यहाँ तक कि विरोध करते समय वह विषय से बहुत दूर चले जाते हैं। अप्रासंगिक होकर भी आक्रमण तो करना ही है। अप्रासंगिक तो कभी कभी मालवीय जी भी हो जाते थे पर उनमें और मालवीय जी में इस विषय में भी बड़ा अन्तर है। मालवीय जी कभी किसी व्यक्ति पर आक्रमण नहीं करते; उनकी वाणी में व्यक्तिगत निन्दा खोजने से भी न मिलेगी। फिर वह अप्रासंगिक होते हैं विषय को चारों तरफ से स्पष्ट कर देने के लिए। पर मुहम्मदअली तो बोलते-बोलते केवल विरोधी पर आक्रमण करने के लिए रास्ते से दूर चले जाते हैं और व्यक्तिगत उदाहरणों एव घटनाओं के उल्लेख-द्वारा विरोधी पर चोट करने से नहीं चूकते। ये उदाहरण चुभते हैं, चोट करते हैं। मुहम्मदअली एक के लिए दो घूँसे देने वाले सैनिक योद्धा की तरह राजनीति में दिखाई पड़ते हैं। राजनीति क्या हर जगह यही बात है। अनेक बार उनके विशेषण भयानक और अविचार-पूर्ण होते हैं। उनमें महात्मा गाधी का वह विवेक नहीं जो मनुष्य को उसके कार्यों से, उसकी राजनीति से अलग करके देख सकता और इसीलिए सार्वजनिक विषयों में मत-भेद रखते हुए भी व्यक्ति को स्नेह कर सकता है, सम्मान कर सकता है। मुहम्मदअली के लिए यह बात नहीं। मनुष्य और उसके विचार या कार्य सब को वह मिला देते हैं। यदि कोई माडरेट, नरम, है तो बुरा है। इसपर जब वह बोलने उठेंगे तो इतना ही कहकर चुप नहीं होंगे कि माडरेट ऐसे-हैं वैसे हैं, बल्कि दो-चार के नाम लेकर, उनके व्यक्तिगत उदाहरण देकर, तब बैठेंगे।

पर यह विष, विरोध की यह कटुता भी बहुत-कुछ भावावेश के कारण ही पैदा होती है। इसलिए वह दिल में छिपाकर नहीं रखते। साफ-साफ सामने रख देते हैं। संसार के अनुभव उनके इस लड़कपन की मनोवृत्ति को बदल न सके। हर उम्र में वह यकसाँ हैं। वही साफ़गोई—स्पष्टवादिता—और वह भी उच्छृंखलता की सीमा तक बढ़ी हुई!

विश्वास को, सही या गलत, वह बेंच न सकते थे। इसके लिए निन्दा, शरीर-यातना, उपेक्षा सब कुछ सह सकते थे। किसी कीमत में उनका विश्वास खरीदा न जा सकता था। वह दिल की उमंग लेकर चलते थे, जिसका कोई मूल्य आँकना, जिसे किसी भी कीमत में खरीदना सम्भव नहीं। बहुत करके समझौता उनकी प्रवृत्ति में न था;—या था तो नगण्य मात्रा में। वह एक कट्टर धर्म-पुरोहित—'प्रीस्ट'—की भाँति थे, वह एक उपदेशक थे। उनकी वाणी के प्रवाह में, दिल की आग धू धू करके जलती थी। इस भाव-राशि में कोई क्रम न होता था; कोई व्यवस्था, तरतीब, न होती थी। वह बरसाती नदी की उमग लेकर उछलती कूदती, उमड़ती घुमड़ती, अठखेलियाँ करती, गरजती, कहीं सींचती, कहीं उजाड़ती चलती थी!

—और इतना कह लेने के बाद इससे निष्कर्ष तो यही निकलता है कि उनमें एक शहीद का 'तत्त्व' था; वह कलावन्त के उपकरणों से बने थे, जो सीधे उपयोगितावाद को लेकर नहीं चलता, हृदय की भाव-राशि को, अनुभूति को लेकर चलता है।

इसीलिए जब गांधी से अलग हुए तब भी, मुसलमानों के नेता होकर भी, वह अन्य सम्प्रदायवादी मुसलमानों के बीच अपने ढंग के एक अलग ही आदमी की तरह खड़े दिखाई दिये। वह फजली हुसेन और सर शफात अहमद की पंक्ति से अलग रहे। उनको आफिसों का, नौकरियों का, सीटों का मोह कभी खींच न सका। कौंसिलों को वह उस समय भी, असहयोगी की नाई खेल की चीज समझते रहे। इस विषय में वह अन्त तक असहयोगी की तरह रहे। स्वराज दल के जमाने में भी मोतीलाल जी और देशबन्धु की जगमगाहट उन्हें इधर खींच न सकी। कभी-कभी वह असेम्बली का दृश्य देखने के लिए ऊपर दर्शकों की गैलरी में जा बैठते थे। एक बार मोतीलाल जी ने नीचे से आवाज दी—"मौलाना, अब यहाँ तक तो आ ही गये हो

**कौंसिल-क्रीड़ा से दूर**

फिर इधर ही आ जाओ न !"

मुहम्मदअली झट बोले—"मैं तो यहाँ से—ऊँचाई से आप लोगों को नीचे की तरफ़ देखने आया हूँ।"*

इस वाक्य में उनकी हाज़िर-जवाबी और व्यंग ही प्रस्फुटित नहीं हुए हैं वरन् उनका विश्वास भी प्रकट हुआ है। वह सचमुच इन कौंसिलों (इत्यादि) को तुच्छ दृष्टि से देखते थे।

× × ×

इतना कह चुकने के बाद समय आया है कि हम सब को थोड़े में संक्षेप कर लें। पहली बात तो यह कि मुहम्मदअली मुसलमान थे।

**मुसलमान**

ईश्वर में, अपने धर्म में, कुरान में और ईश्वर के प्रवक्ता हज़रत मुहम्मद में उनका दृढ़ एवं अटल विश्वास था। इसलिए जब वह राजनीति में आये तब भी अपना यह विश्वास और अपनी यह प्रकृति साथ लाये।

दूसरी बात है यह कि धर्म की इस भावना ने उन्हें अटूट निर्भीकता का दान किया था। इसलिए अपनी बातों को वह साफ़-साफ़ निर्भय

**निर्भीकता**

होकर कह सकते थे। वह मुसलमानों की रक्षा के लिए अंग्रेजों की सहायता लेना हेय समझते थे। उनका वीर भाव इसे बर्दाश्त न कर सकता था। मुसलमानों में उन्होंने कभी अ-राष्ट्रीय भावनाएँ जगाने की कोशिश न की। ब्रिटेन की गुलामी की बात भी उनके लिए असह्य थी।

---

* असल में अंग्रेजी में "I have come to look down upon you" शब्द उन्होंने कहे थे। इसका ठीक अनुवाद करना कठिन है। 'लुक डाउन' शब्द में श्लेषात्मक व्यंग है। इसका एक अर्थ तो 'यहाँ से तुम लोगों को देखने आया हूँ, होता है और दूसरा—"यहाँ से तुम लोगों को नीची—हिकारत की निगाह से देखने आया हूँ" यह है।

तीसरी बात, जिसे मैं, अपनी सारी हिम्मत बटोर कर, कह देना चाहता हूँ, यह है कि वह राजनीतिज्ञ न थे; उनमें कलावन्त और शहीद की वृत्तियां विकसित हुई थीं। उनमें भावावेश का असंयमित प्रवाह था, जो जब उमड़ता तो बाँध तोड़कर सब कुछ जलमय कर देता था। असफलताएँ इस भावावेश का ज़ोर तोड़ नहीं सकतीं; कठिनाइयों की चर्चा उसके सामने व्यर्थ है। यह देखने की बात है कि मुहम्मदअली का जीवन, प्रत्यक्ष परिणाम की दृष्टि से, असफलताओं का आकर है। जिस खिलाफत के लिए इतना किया, इतना तूफ़ान खड़ा किया, हज़ारों को कष्ट सहने को निमन्त्रित किया उस बाँध को कमालपाशा नामक उठती हुई ज़ोर की लहर ने धक्का मारकर रास्ता काट दिया। पर यहीं क्या, जिस काम को ले लीजिए, यही बात दिखाई देगी। सफलताएँ उनके जीवन में बहुत कम हैं—प्रायः हैं ही नहीं और हों भी तो रेगिस्तान में 'ओसिस'—हरियाली की तरह होंगी फिर भी जहां तक इस भावावेश का सम्बन्ध है, असफलताएँ कभी उसका गला न घोट सकीं क्योंकि परिणाम की उसे कभी उतनी चिन्ता न रही। यह भावावेश तो बस उमड़ना जानता है; वह तो जीना चाहता है। वह सब पर छा जाना, सबको भिगो देने को उत्सुक है। यही भावावेश १६२१ से १६२५ तक भारत के सार्वजनिक क्षेत्र में अपनी असीम विस्तृति के साथ उमड़ा था। उस समय गांधीजी के बाद मुहम्मदअली शायद सब से लोकप्रिय नेता थे। उनका दिल इस आन्दोलन में उमड़ पड़ा था; वह अपने को भूल गये थे। जैसे कवि या कलावन्त भावावेश में अपने को भूल जाता है, अपने से ऊँचा उठ जाता है, अपने को बहुत पीछे छोड़ जाता है और इस विस्मृति में, इस उड़ान में अद्भुत सृष्टि एवं निर्माण कर जाता है।

राजनीतिज्ञ नहीं शहीद और कलावंत

शहादत की इस भावना ने ही उनमें स्वतन्त्रता की प्यास और आकांक्षा उत्पन्न की थी। वह प्रकृति से ही स्वतंत्रता-प्रिय थे। जैसे एक

अफगान स्वतन्त्रता का दीवाना होता है; वह स्वभाव से ही स्वतन्त्र होता है, वैसे ही मुहम्मद अली स्वतन्त्रता-प्रेमी और बिलकुल प्रजावादी—डेमोक्रेटिक—स्वभाव के थे। जहाँ

**शहादत की भावना**

ग़रीब पिस रहे हों, दुर्बल सताये जा रहे हों वहाँ उनकी वीर भावना उमड़ती थी। युद्ध में, जहाँ वीरता है, वहाँ, उनका दिल है। इसीलिए १९३० में जब फिर १९२१ के उत्साह की पुनरावृत्ति शुरू हुई, जब फिर राष्ट्र ने त्याग एवं कष्ट-सहिष्णुता की प्रभा से वातावरण को चकाचौंध कर दिया, जब स्त्रियाँ आँधी की शक्ति की तरह भारतीय राजनीति में आईं तब मौलाना मुहम्मद अली का दिल फिर उधर खिंचने, उमड़ने लगा था। लन्दन में दिये गये उनके व्याख्यानों, उनके निजि पत्रों तथा बात चीत में यह बात स्पष्ट हो गई थी। इसीलिए हमने उन्हें अन्तिम दिनों में भारतीय स्वतन्त्रता के लिए अद्भुत् भावावेश के साथ अपील करते देखा और मेरा ऐसा खयाल है कि यदि वह जीवित रहते तो अवश्य आज राष्ट्र के कर्णधारों में एक होते। पर जिस रूप में वह मरे, उसमें वह मरकर भी अमर रहे। वह सचमुच ही शहीद हुए।

चौथी और शायद सबसे ज़रूरी बात यह कि वह सम्प्रदायवादी—कम्यूनलिस्ट—न थे। इस विषय में उनका व्यवहार बहुत कुछ मालवीय जी की भाँति रहा। मालवीयजी की भाँति ही मौलाना मुहम्मद अली ने भी कभी कांग्रेस का विरोध नहीं किया। अन्तिम समय तक स्वतन्त्रता की आग उनके दिल में जल रही थी और मुझे मालूम है कि उन्होंने मरते समय तक कांग्रेस का विरोध न करने की, साम्प्रदायिक विवाद न बढ़ाकर राष्ट्रीय पक्ष को प्रबल करने की सलाह मुसलमानों को दी थी।

× × ×

१९२५ से १९२६ तक उनके सर्वभक्षी भावावेश के सार्वजनिक जीवन में एक अन्तर—एक 'गैप' आता है। बिलकुल अन्तर—'गैप'—ही

तो नहीं कह सकते पर उनके १९२१ से २५ तक के जीवन के मुक़ाबले वह 'गैप' ही है। उन दिनों साधारण--औसत हिन्दू की जबान पर यही रहता था--"देखो, असलीरंग निकल आया न!"--"आखिर तो मर्या भाई ही ठहरे?" इस समय जो कुछ कहा जाता उसका कोई जवाब न हो सकता था। या यों कहें कि जवाब तो हो सकता था पर प्रश्नकर्त्ता उसे जवाब मानने के लिए तैयार न होता। उस समय की हवा में वह भी ठीक ही था। पर उस समय भी गाँधी जी अपने निर्णय में अटल रहे और मौलाना की असाधारणता में उनका विश्वास बना रहा। पर जो कुछ कहा जा चुका है और जो कुछ नहीं या जो कुछ आगे कहा जा सकता है, उन सबके रहते या न रहते हुए भी इतना तो कहना ही पड़ेगा कि मुसलमानों में उनके स्थान की पूर्ति नहीं हो सकी--शायद नहीं हो सकती। जैसे १९२१ से २५ तक उनका स्थान उन्हीं का था, वैसे ही सार्वजनिक जीवन से अलग-से दीख रहे परवर्तीकाल (१९२६–३०) में भी उनका स्थान उन्हीं के लिए खाली रहा। दोनों अवस्थाओं में उनके स्थान को, उनकी मर्यादा को चैलेंज नहीं किया जा सकता। वह खास उनकी ही सृष्टि थी,–किसी की दी हुई न थी कि दूसरे को दी जा सके।

× × ×

यह ठीक है कि सब बातों पर विचार करके देखें तो मुहम्मदअली को पूरा पूरा--अपने में परिपूर्ण राष्ट्रनिर्माता नहीं कह सकते। पर

राष्ट्र-निर्माता नहीं; फिर भी महत्वपूर्ण

इसमें भी कोई सन्देह नहीं कि हमारे राष्ट्र निर्माण के इतिहास में उनका ज़िक्र आये बिना नहीं रह सकता। फिर चाहे वह किसी रूप में आये। उनके ज़िक्र बिना वह अधूरा रहेगा। हमारे निर्माण के इतिहास में उनका एक विशेषस्थान है। उन्होंने राष्ट्र के—शरीर के एक ऐसे भाग में, अंग में,

जो सूखा पड़ा था, जो राष्ट्रीयता के प्रवाह के प्रति बिलकुल मुर्दा, उदासीन और निष्ठुर था, एक आँधी की गति और उत्साह पैदा किया। मुसलमान, जो अभी तक तमाशबीन था, उनके प्रभाव से, उनके भावावेश में झूमकर स्वयं नर्तक, नट बन गया और, थोड़ी अवधि के लिए ही सही, उसने भी राष्ट्रीयता के युद्ध मे हिन्दू के साथ, सच्चे भारतीय की नाईं, कंधा मिलाकर काम किया।

—और बाद में, जो प्रतिक्रिया हुई उसमें भी मुहम्मदअली के शक्तिमान व्यक्तित्व का पता चलता है। भारत के मुस्लिम सार्वजनिक जीवन में उनसे शक्तिमान व्यक्तित्व दूसरा पैदा न हुआ। उन्होंने मुसलमानों में जो भावावेश, त्याग की जो प्यास असहयोग-काल में पैदा की, वह बहुत करके उनकी निज की देन थी और इसलिए उनके हटते ही, अलग होते ही, सम्पूर्ण मुस्लिम जनता का सामूहिक भावावेश भी शिथिल होकर, टुकड़े-टुकड़े हो गया। यह उनकी निजी और सार्वजनिक शक्ति का एक प्रमाण है।

वस्तुतः वह हमारी राजनीति में एक तूफ़ानी व्यक्तित्व लेकर आये और जैसे आये वैसे ही चले गये!

## जीवन-तालिका

| | | |
|---|---|---|
| १८७८ | दिसम्बर | रामपुर ( युक्तप्रान्त ) में जन्म । |
| १८७६ | ... | पिता का देहान्त । |
| | | रामपुर स्टेट स्कूल, बरेली हाई स्कूल और एम० ए० ओ० कालेज अलीगढ़ में शिक्षा । |
| १८६८ | ... | शिक्षा के लिए इंगलैण्ड-यात्रा । |
| १८६८–१६०२ | ... | लिंकन कालेज (आक्सफर्ड यूनिवर्सिटी) में अध्ययन । आई० सी० एस० की परीक्षा दी पर अनुत्तीर्ण रहे । भारत लौटे। |
| १६०३—४ | ... | रामपुर स्टेट के शिक्षाध्यक्ष । |
| १६०४—१० | .... | बड़ौदा स्टेट की नौकरी । |
| १६११ | | कलकत्ता से अंग्रेजी साप्ताहिक 'कामरेड' निकला । |
| १६१३ | | दिल्ली से उर्दू दैनिक 'हमदर्द' का प्रकाशन । कानपुर मस्जिद-काण्ड पर आन्दोलन । |
| १६१५ | मई | नज़रबंद किये गये। |
| १६१६ | दिसम्बर | जेल से मुक्ति । |
| १६२० | मार्च | खिलाफत डेपुटेशन लेकर इंगलैण्ड गये। असहयोग-आन्दोलन । |
| १६२१ | २४ सितम्बर | गिरफ्तारी । |
| | २ नवम्बर | दो वर्ष की सजा । |
| १६२३ | ३ सितम्बर | जेल से मुक्ति । |
| | २८ दिसम्बर | कोकनद काँग्रेस के अध्यक्ष । १६२७ में मद्रास-काँग्रेस में मतभेद । |
| १६३१ | ४ जनवरी | में देहावसान । |

# सरोजिनी नायडू

—आधुनिक भारतीय स्त्रीत्व की प्रतिनिधि—

मृत्यु

२ मार्च, १९४९ ई०

जन्म

ई०

[ १ ]

## अट्ठाइस वर्ष पूर्व

अन्य अनेक नेताओं की भाँति, सरोजिनी से भी मेरा परिचय असहयोग युग (१९२०–२१) में हुआ था। किशोरावस्था; स्वप्नों और आकांक्षाओं से भरा मन। वह अवस्था जो आती है तो पर्वतों की ऊँचाइयों को लाँघने का जी करता है और भुजाएँ सागर को चीर कर मार्ग बनाने को उतावली हो जाती हैं। वह अवस्था जो सीधे पांव को डगमग कर देती है, जो जमीन पर खिलती पर आसमान में उड़ती है, जिसमें प्रेम निवेदित होता और सौन्दर्य लुटता है। काव्य और संगीत की भांति सुषमा और स्वर-राग से जीवन को अर्घ्य देने वाली जवानी!—जब बरबस कविता सूझती है; दिल में तूफान उठते हैं, और ऐसा लगता है मानो हमारे अस्तित्व का भी कुछ अर्थ है। और जो अपने को सार्थक करके रहेगा।

चारों ओर आँधी थी। भारत की विजड़ित, मोहाच्छन्न आत्मा में एकाएक एक लहर उठी थी; जैसे शताब्दियों से अपनी अशान्त समाधि में सोया हुआ मुर्दा किसी ऋषि के योग-बल से एकाएक उठ खड़ा हो और अपनी सम्पत्ति माँग बैठे। अनहोनी घटनाएँ हो रही थीं। हमारे तो मन में आँधी थी और बाहर भी। हम आश्चर्य-चकित, विस्मय-विमुग्ध हो एक के बाद एक घटनाओं का यह अनावरण संस्कार देख रहे थे—जैसे कोई जादू का खेल देख रहे हो।

आज का पाठक हृदय में उठनेवाली उन तूफानी भावनाओं की कल्पना नहीं कर सकता जो उन दिनों तरुणों के मन मे उठती थीं।

मैं लोकमान्य और लाला जी, मोतीलाल और मालवीय जी, देश-

बन्धु और आजाद के दर्शन कर चुका था। जवाहरलाल को तो निकट से देखा था और बाद में उनके प्रोत्साहन से ही अवध के किसानों में जो कार्यारंभ हुआ, उसमें मैंने भी अपनी किशोरावस्था के स्वप्नों का दान किया। सबसे बड़ी बात यह कि जिस जादूगर ने शताब्दियों से मूर्छित और शव-तुल्य देश को जीवित कर दिया उसके दर्शनों का लाभ भी मुझे हो चुका था पर सरोजिनी के दर्शन तबतक न हुए थे। तरुणाई और कविता के डैनों पर उड़ने वाला हृदय का देवता भारतीय स्वप्नों, आदर्शों और परम्पराओं की छाप अंग्रेजी काव्य पर डालनेवाली कवयित्री सरोजनी को देखने-सुनने के लिए लालायित था। और उसकी इच्छा पूरी हुई।

अपने काव्य और जीवन-सौन्दर्य का सम्पूर्ण वैभव लिये वह आई थीं। उनके व्याख्यान में संगीत की स्वरमयता, काव्य की हृदय की शुंडियों को छूने वाली वेदना, तरुणाई के पंखों पर उड़ने वाले स्वप्नों का ऐसा सामञ्जस्य था मानों हृदय स्वयं आत्म-निवेदन के मधु से विभोर हो उठा हो। कुछ इस तरह बोलीं मानों यह जो राष्ट्र की आत्मा का जागरण है, यह जो राजनीति की राष्ट्र की तरुणाई के प्रति ललकार है वह जीवन के महाकाव्य का एक सर्ग हो। उनके स्वर में एक रहस्यवादी की अस्पष्टता के साथ हृदय को छूनेवाली गूँज थी। व्याख्यान एक परिपूर्ण छन्द जैसा था, जिसके टुकड़े न हो सकते थे। मैं सुनता रहा, और मुझपर एक गहरे नशे के आवरण एक पर एक छाते रहे। ऐसा नशा कि सभा समाप्त हो गई और लोग चले गये तब जैसे नींद से जगकर मैंने पाया हो कि मुझे भी यहाँ से उठ जाना है।

उस दिन के बाद अनेक बार उन्हें देखा और सुना; बातें कीं पर वह पहला प्रभाव आज भी ज्यों का त्यों है। वही उनके जीवन का वास्तविक रूप था। एक अक्षय सौन्दर्यराशि और आनन्द की अन्तःसलिला की मूर्ति, जिसने कर्त्तव्य के कोलाहल को सामञ्जस्य और

शान्ति की, पौरुष और उत्सर्ग की दीक्षा दी। नारी की मृदुल रहस्यमयता और आत्म-निवेदन तथा माता का चिरन्तन दान दोनों साथ-साथ लेकर उन्होंने जीवन की यात्रा पूरी की। उनके आनन्द का स्रोत विश्वानन्द में जाकर मिल जाता था, जैसे माता अपनी कृतियों में सन्निविष्ट होकर अपने को खो और लुटा देती है। हम देखते हैं, उनका नारीत्व राष्ट्र के पौरुष को पुकारता है पर उसे स्नेह से सन्तुलित भी करता है और उनका मातृत्व, अपनी सन्तति को, उच्चादर्शों की ओर इंगित करते हुए, पुकार रहा है।

आज जब वह चली गई हैं तब हमारे राष्ट्र के जीवन में एक सूना-पन आ गया है। स्वतन्त्रता के तीर्थराज में आकर जीवन की सरस्वती लुप्त हो गई है।

[ २ ]

## जीवन-कथा

सरोजिनी देवी का जन्म १३ फरवरी, १८७९ ई० को हैदराबाद (दक्षिण) में हुआ था। इनके पूर्वज ब्रह्मनगर (बंगाल) से यहाँ आये थे और ब्राह्मणों में इनके कुल का बड़ा सम्मान था। सरोजिनी के पिता डा० अघोरनाथ चट्टोपाध्याय विज्ञान के अच्छे विद्वान् थे और १८७७ ई० में उन्होंने एडिनबरा विश्वविद्यालय से विज्ञान में आचार्यत्व (डी० एस-सी०) की उपाधि प्राप्त की थी। उनका अध्ययन विस्तृत था और उनकी प्रतिभा विशाल थी। स्वभाव बड़ा मृदु और सरल था। सरोजिनी ने अपने पिता के सम्बन्ध में स्वयं ही लिखा है—

**जन्म, बचपन और शिक्षण**

"I suppose, in the whole of India, there are few men whose learning is greater than his and I don't think many men more beloved."

अर्थात् "मेरा ख्याल है कि समस्त भारत में ऐसे थोड़े ही आदमी होंगे, जो विद्वत्ता में उनसे बढ़े-चढ़े हों और मैं नहीं समझती कि लोगों में उनसे अधिक प्रेमास्पद लोग होंगे।"

अघोरनाथजी विज्ञान के पुजारी थे, और उनमें एक वैज्ञानिक की तन्मयता भी थी। इस तन्मयता से ही, बाद में, सरोजिनी का जीवन प्रभावित हुआ। सरोजिनी ने स्वयं स्वीकार किया है कि 'मेरे पिता में वैज्ञानिक रहस्यों को जानने की जो प्रबल उत्कण्ठा थी, वही मेरे हृदय में सौन्दर्योपासना की प्रवृत्ति के रूप में विकसित हुई।"

युरोप से लौटने पर अघोरनाथजी ने हैदराबाद में निज़ाम कालेज की स्थापना की और अपना जीवन शिक्षा के प्रसार में लगा दिया।

सरोजिनी पिता की सबसे योग्य सन्तान थीं। अघोरनाथजी पुत्री को बड़ा प्यार करते थे और उनकी बड़ी इच्छा थी कि वह भी उनकी भाँति विज्ञान की पण्डिता बने। पिता की देख-रेख में सरोजिनी की शिक्षा आरम्भ हुई। पिता अँग्रेजी के परम भक्त थे और उन्होंने आरम्भ से अँग्रेजी भाषा का अच्छा ज्ञान प्राप्त करने पर जोर दिया। अँग्रेजी भाषा के अध्ययन की ज़रा भी उपेक्षा होती और वह देखते तो लड़की को दण्ड भी देते थे। इसका परिणाम यह हुआ कि बचपन से अँग्रेजी सरोजिनी की मातृभाषा के समान हो गई और भारतीय भाषाओं का ज्ञान सदा अधूरा रहा।

सरोजिनी बड़ी प्रतिभाशालिनी कन्या थी। १२ वर्ष की अवस्था में उसने मद्रास की मैट्रिक परीक्षा पास कर ली। इस परीक्षा के कुछ पूर्व ही उनके हृदय में कविता लिखने की भावना पैदा हो चुकी थी। जब वह ११ वर्ष की थीं, तब एक दिन गणित का एक प्रश्न हल कर रही थीं। वह हल नहीं होता था; दिमाग़ परीशान हो उठा था। बस, उस समय एकाएक उन्होंने कविता लिखना आरम्भ कर दिया। उनके कवित्व का यों आरम्भ होता है। १३ वर्ष की अवस्था में उन्होंने एक लम्बी कविता लिखी। यह स्काट के 'झील की रानी' (Lady of the Lake) के ढग की है। इसमें १३०० पद हैं। यही नहीं, उन्होंने एक छोटा नाटक भी लिखा।

पिता ने उच्च शिक्षा प्राप्त करने के लिए सरोजिनी को १८९५ ई० में विलायत भेज दिया। तीन वर्ष तक सरोजिनी किंग्स कालेज (लन्दन) और बाद में गर्टन (कैम्ब्रिज) में अध्ययन करती रहीं। फिर स्वास्थ्य खराब हो जाने के कारण उन्हें इटली की यात्रा करनी पड़ी। प्राकृतिक सौंदर्य और प्रकाश से पूर्ण, दान्ते, वर्जिल, राफेल, माइकेल एन्जलो इत्यादि कवियों और कलाकारों की उस जन्मभूमि ने सरोजिनी को खूब प्रभावित किया और हृदय में जो रस भर रहा था, वह काव्य के रूप में निकलने लगा।

सन् १८९८ ई० के सितम्बर में सरोजिनी हैदराबाद लौट आईं और तीन महीने बाद, दिसम्बर में उन्होंने जाति-पाँति का बन्धन तोड़कर हैदराबाद के डाक्टर मेजर एम० जी नायडू से विवाह कर लिया। यह वह जमाना था जब आज की भाँति समाज-सुधार का पथ सरल और प्रशस्त नहीं हुआ था पर उन्होंने साहस से काम लिया और तबसे बराबर भारतीय नारियों तक जागरण का सन्देश पहुँचाती रहीं। वह भारतीय नारी आन्दोलन की जन्मदात्री थीं और यह उन्हीं के निरन्तर उत्साह और कार्य का परिणाम है कि वह आज इतना सङ्गठित हो गया है। यहां यह ध्यान रखने की बात है कि यद्यपि उनकी शिक्षा-दीक्षा पाश्चात्य ढङ्ग से हुई थी, परन्तु उनके हृदय पर पाश्चात्य सभ्यता के दश का विष न था। इसलिए उन्होंने सदा भारतीय संस्कृति और भारतीय आदर्श का सन्देश ही भारतीय नारी तक पहुँचाया। वह सीता सावित्री के आदर्श की पुजारिन थीं और इस आदर्श की प्रेरणा से ही वह यूरोप के प्रभाव के ऊपर उठ सकी थीं। भारतीय स्त्रियों के सम्बन्ध में उन्होंने समय-समय पर जो व्याख्यान दिये हैं, उनमें उनके भारतीय मातृत्व के आदर्श का बड़ा ही सुन्दर विवेचन है। वह भारतीय नारी के मूल तक पहुँच सकी हैं, इसी लिए वह उसका अपमान कभी सहन नहीं कर सकती थीं। बङ्गाल के एक गवर्नर ने जब भारतीय स्त्रियों के प्रति कुछ अपमानजनक वाक्य कहे थे तो इन्होंने इतना जबर्दस्त आन्दोलन किया कि लाट साहब को क्षमा माँगनी पड़ी। १९१९ ई० में भारतीय होमरूल लीग डेपुटेशन की सदस्या होकर वह विलायत गईं और वहां भारतीय स्त्रियों के मताधिकार के पक्ष में जोरों से आन्दोलन किया। उन्होंने सेलबोर्न कमेटी के सामने स्त्रियों के मताधिकार के पक्ष में जो गवाही दी थी, वह इतनी अच्छी थी कि लार्ड सेलबोर्न ने उसकी प्रशंसा करते हुए कहा—

सामाजिक जीवन में प्रवेश

'If I may be allowed to say so, it illuminates our prosoic literature with a poetic touch."

अर्थात् "यदि मुझे कहने दिया जाय तो मैं कहूंगा कि इस (गवाही) ने हमारे शुष्क गद्यात्मक साहित्य को कवित्वमय स्पर्श से आलोकित कर दिया है।"

सरोजिनी के जीवन में साम्प्रदायिकता का आभास भी कहीं नहीं दिखाई पड़ता। उन्होंने मुस्लिम संस्कृति की निर्भीकता को ग्रहण किया था और हैदराबाद में मुसलमान और हिंन्दू दोनों समाजों में उनकी सदा एक-सी प्रतिष्ठा रही।

सरोजिनी देवी में पीड़ितों के प्रति सहानुभूति लड़कपन से थी। यही सहानुभूति बढ़कर देश की उस पुकार में परिणत हो गई, जो हम पिछले २८ वर्षों से राष्ट्र के कोने-कोने में ध्वनित एवं प्रतिध्वनित होती सुनते रहे हैं। सन् १९१३ ई० में मुस्लिम लीग के लखनऊ अधिवेशन में हिन्दू मुस्लिम एकता पर उन्होंने एक बड़ा ही प्रभावशाली भाषण दिया था। उसका लोगों पर बड़ा असर पड़ा। १९१५ ई० से आप कांग्रेस के अधिवेशनों में भाग लेने लगीं। उनका मानस-क्षितिज बराबर विस्तृत होता गया और उसमें सब जातियों और धर्मों को एक-सा सम्मान प्राप्त हुआ। हिन्दू-मुस्लिम एकता के लिए तो उनके हृदय में सदा एक तड़प रही। १९१७ ई० के अक्तूबर में पटना में उन्होंने कहा था—"इस विशाल देश में मुसलमान अपना घर बनाने को आये थे। वे इसलिए नहीं आये थे कि यहाँ से लूट-मार कर के अपने घर चले जायँ। वे इस देश में स्थायी घर बनाने आये थे और मातृभूमि को सम्पन्न बनाने के लिए नई सन्तति पैदा करना ही उनका उद्देश्य था। तब वे इस भूमि के बच्चों से अलग कैसे रह सकते हैं? क्या इतिहास यही बताता है कि भूतकाल में वे हिन्दुओं से पृथक् रहते थे? अथवा वह यह बताता है

राजनीतिक जीवन

कि एक बार इस देश को अपनी मातृभूमि बना लेने के बाद वे इस भूमि के बच्चे बन गये और हमारे मांस के मांस और खून के खून (बिल्कुल अपने) हो गये।"

इस प्रकार यद्यपि वे देश के सार्वजनिक जीवन में अधिकाधिक भाग लेती जा रही थीं, पर सन् १६२१ ई० तक इस सेवा का ढंग पुराना था। जीवन वैभव और विलासिता के सपने देखना भूला न था और आराम की जिन्दगी थी। १६२१ ई० में जब वह भारतीय स्त्रियों के मताधिकार आन्दोलन के सम्बन्ध में इंगलैण्ड गई थीं, तब उनका जीवन आज के जीवन से बिल्कुल भिन्न था। वह इंगलैण्ड में अपने वस्त्र-परिधान और कलापूर्णता के लिए प्रसिद्ध थीं। उनकी कविताओं ने उन्हें ब्रिटेन के विद्वत्समाज में सम्मानित किया। वह जहाँ जातीं, उनका स्वागत होता। पश्चिमी निर्भीकता, पूर्वी रहस्यमयता और शालीनता से उनका जीवन परिपूर्ण था। काव्य ने उन्हें रङ्गों के मिश्रण की स्वाभाविक प्रवृत्ति प्रदान की थी, अतः किस समय कौन-सी साड़ी पहनने से वातावरण और स्थिति के साथ सामञ्जस्य स्थापित होगा, इसे खूब समझती थीं। ब्रिटिश राजनीति के शक्तिमान नेताओं पर उनका प्रभाव था और राज-कुटुम्ब तक उनकी ख्याति पहुँच चुकी थी। जब वह इंगलैण्ड से भारत के लिए रवाना हुईं तो उनके पास लन्दन और पेरिस में ली हुई सर्वोत्तम सिल्क की साड़ियों का संग्रह था।

पर भारत के आकाश पर घटाएँ छा रही थीं। अमृतसर के हत्या काण्ड ने राष्ट्र की आत्मा को ठेस मारकर जगा दिया था और गांधी के नेतृत्व में वह आत्म-विश्वास के प्रकाश से जगमग जगमग हो उठी थी। असहयोग आन्दोलन का सन्देश सर्वत्र गूँज रहा था। ज्यों ज्यों जहाज बम्बई बन्दर की ओर अग्रसर हो रहा था, सरोजिनी के हृदय में सङ्घर्ष बढ़ता जा रहा था। वह यह निश्चय न कर पाती थीं कि लिबरलों के साथ काम करना चाहिए या गांधी के साथ। गांधीजी के प्रति उनकी

बड़ी श्रद्धा थी। बम्बई में उतरते-उतरते उन्होंने गांधीजी को आत्मार्पण करने का निश्चय कर लिया। एक दिन पहले तक उनका हृदय-पटल किसी दल विशेष की रेखा से बिल्कुल शून्य था। पर उनके-जैसी गहरी भावनाओं की रानी लिबरलों के शुष्क तर्क-युद्ध से आकर्षित न हो सकती थी। गांधी जी के आन्दोलन में वे सब तत्त्व वर्तमान थे जो कवि की आत्मा को छूते हैं। उसकी भाव-प्रवणता के लिए उसमें पर्याप्त रस था। उसमें उस साहसिकता के लिए गुञ्जाइश थी, जिसने सदा नारी हृदय का सम्मान प्राप्त किया है। जिस नारी ने बम्बई की सड़कों पर जब्त पुस्तकें बेचकर क़ानून तोड़ा था और १९२० ई० में, पंजाब की दुर्घटनाओं के सिलसिले में, इंगलैण्ड में, भाषण करते हुए कहा था—"My sisters were stripped naked; they were flogged; they were outraged." ( मेरी बहनें नङ्गी की गईं: उन्हें कोड़े लगाये गये और उनकी आबरू उतार ली गई )

और जिसपर भारत-सचिव का आसन डोल उठा था और उन्होंने इन शब्दों को वापस लेने पर जोर डाला था,पर तेजस्विनी सरोजिनी ने निर्भीकतापूर्वक दोहराकर उनकी पुष्टि की थी, वह शुष्क बहस-मुबाहसे से कैसे तृप्त हो सकती थीं ?

१९२२ ई० में कालीकट में भाषण करते हुए उन्होंने तीव्र शब्दों में मोपलों पर सरकार द्वारा किये गये अत्याचार का विरोध किया। इस भाषण पर मद्रास सरकार चिढ़ गई। उसने धमकी और चेतावनी दी पर सरोजिनी पर ऐसी धमकियों का क्या प्रभाव पड़ सकता था? ११ मार्च, १९२२ को महात्मा गांधी को राजद्रोह के अभियोग में ६ वर्ष की सज़ा हुई। महात्मा जी ने जेल जाते समय सरोजिनी से कहा था—

**एकता के लिए प्रयत्न**

"I entrust the Unity of India into your hands."

अर्थात् "भारत की एकता मैं तुम्हारे हाथों सौंपता हूं।" सरोजिनी ने सिर झुकाकर इस थाती को स्वीकार किया। १९२१ ई० के बम्बई के दङ्गों में अपने प्राणों को खतरे मे डालकर उन्होंने जो साहसिक कार्य किया था, उसे कौन भूल सकता है। पर अब तो उन्होंने मानो एकता की धूनी रमा ली और सर्वत्र घूमकर इस एकता के सन्देश का प्रचार करने लगीं। १८ मार्च को अहमदाबाद में भाषण करते हुए, गांधीजी का स्मरण कर उन्होंने विह्वल स्वर मे कहा था—"वे उन्हें पृथ्वी के अन्तिम छोर तक ले जा सकते हैं, पर उनकी मंजिल उनके देश-बन्धुओं के हृदय मे ज्यों की त्यों अटल है—उन देश-बन्धुओं के, जो उनके अद्वितीय स्वप्नों और कर्मों के उत्तरधिकारी तथा पोषक हैं।'

रात दिन दौरा करते-करते उनका स्वास्थ्य खराब हो गया। पर आत्मा मे जो ज्वाला जल रही थी, वह शान्त न हुई। इसलिए जब विवश होकर स्वास्थ्य-सुधार के लिए लङ्का जाना पड़ा, तब भी वहाँ उन्होने भारतीय जागरण का सन्देश पहुँचाने मे जी-तोड़ परिश्रम किया। 'भारतीय पुनरुत्थान' पर इनका एक व्याख्यान सुनकर वहा की राष्ट्रीय कांग्रेस के अध्यक्ष श्री एच० जे० सी० पेरीरा ने कहा था—"जिस प्रकार श्री रवीन्द्रनाथ भारतीय पुनरुत्थान के पुरुष-कवि हैं, उसी प्रकार सरोजिनी उसकी नारी कवि हैं।"

महात्मा गांधी के जेल जाने के बाद असहयोग आन्दोलन शिथिल पड़ गया। युद्ध की यह एक बिल्कुल नई 'स्ट्रेटेजी (कौशल) थी। हमारे नेताओं के हृदय में वह उतर न सकी थी। सिर्फ गांधी के आश्चर्यजनक आत्मविश्वास ने उनको मुग्ध कर लिया था। उसके जाते ही नशा उतर गया। लोगो को समझ मे न आता था कि क्या किया जाय। अन्त मे सविनय अवज्ञा के सम्बन्ध में जाँच करने के लिए कांग्रेस की ओर से एक उपसमिति की नियुक्त हुई। श्रीमती सरोजिनी भी उसकी सदस्या थीं, पर बीमारी के कारण

**कौंसिल-प्रवेश का विरोध**

इसमें शामिल न हो सकीं। नवम्बर १९२२ ई० में कमेटी ने अपनी रिपोर्ट पेश की। कमेटी का असली काम तो सविनय अवज्ञा की जाँच करना था, पर उसने अपना प्रमुख विषय बना लिया कौंसिल प्रवेश को। सरोजिनी इस कौंसिल-प्रवेश की तीव्र विरोधिनी थीं। उस समय, जब अविश्वास की आँधी मोतीलालजी और देशबन्धु को उड़ा ले गई, तब भी नारी के नित्य विश्वास को लिये हुए नायडू उसपर अचल रहीं। पर उन्होंने महासमिति के निर्णय का क्रियात्मक विरोध नहीं किया। वह नहीं चाहती थीं कि इसके कारण फूट हो—यद्यपि जो होना था वह तो हुआ ही। अन्त तक बराबर कौंसिलों के सम्बन्ध में उनकी वही नीति रही—यद्यपि कभी उन्होंने इसको लेकर कोई तीव्र विरोध या झगड़ा नहीं खड़ा किया।

**प्रवासी भारतीयों की सेवा**

प्रवासी भारतीयों के कष्टों को दूर करने के लिए देवी सरोजिनी सदैव प्रयत्न करती रहीं। नेताओं में गाधीजी, श्रीनिवास शास्त्री, श्री एण्डरूज और श्रीमती सरोजिनी नायडू इन चार ने प्रवासी भारतीयों को अपने जीवन भर नहीं भुलाया और सदा उनके लिए कुछ न कुछ करते रहे। शर्तबन्द कुली प्रथा के विरुद्ध, १९१७ ई० में, सरोजिनी ने जबर्दस्त आन्दोलन किया था। इसी वर्ष जनवरी में इस कुप्रथा के विरोध में की जानेवाली एक बड़ी सभा में प्रवासी बहिनों के साथ किये गये पाशविक व्यवहारों को लक्ष्य करके उन्होंने कहा था—

"Let the beloved of your hearts blot out the shame that your women have suffered abroad. The words that you have heard tonight must have kindled within you a raging fire. Men of India, let that be the funeral pyre of the indenture system. Words from me tonight! No, tears from me tonight, because I am a woman and though you may feel

dishonour that is offered to your mothers and sisters, I feel, the dishonour that is offered to me is the dishonour to my sex."

अर्थात् 'तुम अपने हृदय रक्त से उस अपमान को धो डालो, जो तुम्हारी स्त्रियों को विदेशों में सहना पड़ा है। आज तुमने जो शब्द सुने हैं, उन्होंने अवश्य तुम्हारे हृदयों मे एक भयङ्कर रोषाग्नि प्रज्वलित कर दी होगी। भारत के मर्दो! इस आग को शर्तबन्द कुली-प्रथा की चिता बना दो। आज मुझसे शब्दों की आशा रखते हैं! नहीं, आज मेरी आँखों से आँसू निकलने—मेरे रोने—का समय है; क्योंकि मैं नारी हूं, और यद्यपि तुम अपनी माँ-बहनों का अपमान अनुभव कर रहे होगे, पर मैं तो अपने अपमान को अपनी जाति के अपमान रूप में अनुभव कर रही हू।"

सासून अस्पताल पूना से, बीमारी की हालत में ही, महात्मा गांधी ने उपनिवेशों के प्रवासी भारतीयों की दर्दनाक हालत के सम्बन्ध में एक वक्तव्य प्रकाशित कराया था। इस वक्तव्य में बताये अत्याचारों का वर्णन पढ़कर सरोजिनी का मातृ-हृदय तड़प उठा। केनिया-प्रवासी भारतीयों के निमन्त्रण पर वह वहाँ गई। उन्होंने वहाँ की अवस्था देखी और भिन्न-भिन्न प्रान्तों का दौरा करके भारतीयों को अपने कर्तव्य के प्रति सजग किया। उनके दौरे का यहाँ तक प्रभाव पड़ा कि प्रवासी भारतीयों ने असहयोग आरम्भ कर दिया और पोलटैक्स देने से इन्कार कर दिया। उनकी वाणी ने हजारों भारतीयों में आत्म-विश्वास की आग पैदा कर दी। प्रवासी भारतीयों ने अपनी श्रद्धाञ्जलि भेंट करने के लिए 'दक्षिण अफ्रीका की भारतीय कांग्रेस' के मोम्बासा अधिवेशन के अध्यक्ष पद पर उन्हें बैठाया। इसी स्थान से उन्होंने प्रवासी भारतीयों को यह उत्साहप्रद सन्देश दिया था—"तुम एक स्वर से सरकार को यह उत्तर दो कि यद्यपि प्राकृतिक जगत् में नदियाँ पीछे नहीं बहती हैं, पर हम तुम्हारे

निर्णय की नदी को पीछे लौटा कर छोड़ेंगे।" केनिया के बाद दक्षिण अफ्रीका के भारतीयों का निमन्त्रण भी उन्होंने स्वीकार किया। उस समय वहाँ नेटाल आर्डिनेंस बिल के विरुद्ध आन्दोलन हो रहा था। सरोजिनी ने जगह-जगह दौरा करके लोगो को दृढ़ रहने और बराबर आन्दोलन करते रहने का उपदेश किया। जहाँ-जहाँ वह गईं, उन्होंने इस समस्या पर ऐसा प्रामाणिक और ओजस्वी भाषण किया कि गोरों को भी भारतीयों के पक्ष के औचित्य को स्वीकार करना पड़ा। वह जहाँ जाती थीं, वहीं लोगो में एक बिजली पैदा कर देती थीं। उन्होंने जेनरल स्मट्स, कर्नल क्रासवेल इत्यादि गोरे अधिकारियों से भी भेंट की और बड़े-जोरों के साथ भारतीय पक्ष को उनके सामने उपस्थित किया। सर्वत्र उनका बड़े उत्साह से स्वागत हुआ। उस समय उन्होंने भारत की ओर से दक्षिण अफ्रीका को यह सन्देश दिया था—"सम्भव हुआ तो भारत ब्रिटिश साम्राज्य में रहेगा और आवश्यकता हुई तो वह उससे बाहर हो जायगा और इसका निर्णय दक्षिण अफ्रीका के अधीन है।"

दक्षिण अफ्रीका से वह रोडेशिया गईं। वहाँ भी उन्होंने प्रवासी भारतीयों की अधिकार-रक्षा के लिए पूर्ण प्रयत्न किया। जब १६२४ ई० की जुलाई में वह भारत लौटीं तो बम्बई बन्दर पर उनका अपूर्व स्वागत हुआ। १६२६ में उन्होंने पूर्व-अफ्रीका की भी यात्रा की।

देश के जागरण के लिए देवी सरोजिनी जो काम कर रही थीं, उसने राष्ट्र की लक्ष-लक्ष जनता में उनके लिए अपूर्व सम्मान का भाव उत्पन्न कर दिया था। यहाँ तक कि महात्मा गांधी की प्रबल इच्छा थी कि १६२४ ई० की बेलगाँव-कांग्रेस के अध्यक्ष पद पर उन्हें सुशोभित किया जाय। पर गांधीजी इन्हीं दिनों जेल से छूटे थे और राष्ट्र उनके नेतृत्व का लाभ उठाने

**कांग्रेस की अध्यक्षा**

को व्याकुल था। देवी सरोजिनी भी गांधीजी को ही राष्ट्रपति बनाने के पक्ष में थीं, इसलिए उस साल उनको यह सम्मान प्राप्त न हो सका। परन्तु १६२५ ई० की कानपुर कांग्रेस ने उनको वह सम्मान दिया जो भारतीय राष्ट्र का सर्वोच्च गौरव है।

कांग्रेस के अध्यक्ष स्थान से उन्होंने जो भाषण किया था, वह भी उनके जीवन की सर्वग्राही प्रवृत्ति और साधना के अनुकूल था। सीधा-सादा और संक्षिप्त भाषण था। इसमें उसी सन्देश की व्याख्या थी, जो अध्यक्ष निर्वाचित हो जाने के पश्चात् अक्तूबर में उन्होंने देश के नाम दिया था। वह सन्देश यह है—

"मैं एक स्त्री ठहरी, इसलिए मेरा कार्यक्रम सीधा सादा, गृहस्थी से सम्बन्ध रखनेवाला है। मैं तो केवल यह चाहती हूँ कि भारत माता अपने घर की एक बार फिर सच्ची स्वामिनी बन जाय, उसके अपार साधनों पर उसी का एक मात्र प्रभुत्व हो और आतिथ्य सत्कार की सारी क्षमता भी उसी के हाथ में रहे। भारतमाता की आज्ञाकारिणी पुत्री की हैसियत से मेरा काम यह होगा कि अपनी माता का घर ठीक करूँ और उन शोचनीय झगड़ों का निपटारा करूँ जिनके कारण उसका पुराना संयुक्त पारिवारिक जीवन, जिसमें अनेक जातियाँ और धर्म सम्मिलित हैं, भङ्ग न हो जाय। मेरा यह भी काम होगा कि उसकी निम्न से निम्न और बलवान् से बलवान् सन्तान को, उसकी पोष्य सन्तान को और उन सब अतिथियों और अपरिचितों को, जो उसके द्वार के भीतर मौजूद हैं, एक समान अधिकार प्राप्त हो।"

कैसा अच्छा आदर्श था। इसमें राष्ट्र का मातृत्व बोल रहा है। इसमें नारी का व्यापक, पर विशिष्ट, दृष्टिकोण हम देखते हैं।

और राष्ट्र के अध्यक्षासन पर बैठकर अपनी मृदुवाणी में उन्होंने जो कुछ कहा, वह शिथिल हो रही राष्ट्र की आत्मा को आशा और उत्साह का एक सन्देश था। उसे उन्हीं के शब्दों में यों संकलित किया

जा सकता है—

"In the battle for liberty fear is the one unforgivable treachery, and despair the one unforgivable sin."

[ अर्थात् "स्वतंत्रता के युद्ध मे भय ही एक मात्र अक्षम्य अपराध है, और निराशा एकमात्र अक्षम्य-पाप।" ]

तबसे अन्त तक बराबर सरोजिनी देवी ने इस आदर्श-वाक्य का अनुसरण किया। १९२९ ई० मे उन्होंने अमेरिका की यात्रा की और वहाँ जो भाषण उन्होंने किये, उनका अमेरिकन जनता पर अपूर्व प्रभाव पड़ा। 'भारत का सन्देश' पर उन्होंने जो भाषण किया था वह संसार की सर्वश्रेष्ठ वक्तृताओं में स्थान पायेगा।

१९२९ ई० के अन्त मे लाहौर कांग्रेस हुई। लम्बी प्रतीक्षाओं के के बाद राष्ट्र ने पूर्ण स्वतन्त्रता के ध्येय को ग्रहण किया। १९३० के साथ सत्याग्रह का वह भूचाल आया, जिससे भारत में ब्रिटिश सरकार की शक्तियों की एक अच्छी टक्कर हुई। २६ जनवरी को स्वतंत्रता की प्रतिज्ञा देश के कोने-कोने में दोहराई गई। ३ मार्च को महात्मा गांधी ने वायसराय को 'अल्टिमेटम'—चुनौती—भेजा और १२ मार्च को उनकी वह दाँडी-यात्रा शुरू हुई, जो इतिहास में अमर रहेगी। ६ अप्रैल को उन्होंने नमक कानून भङ्ग किया। फिर तो सम्पूर्ण राष्ट्र में सविनय अवज्ञा की लहर आ गई। गिरफ़्तारियों और पुलीस की डण्डेबाजी से देश में एक तूफ़ान छा गया। सरकार अपने असली रूप में प्रकट हुई। १४ अप्रैल को राष्ट्रपति जवाहरलाल गिरफ्तार हुए और ५ मई को महात्माजी कराडी ( गुजरात ) में आधी रात के समय गिरफ्तार करके यरवदा जेल भेज दिये गये।

उस तूफ़ानी ज़माने में सरोजिनी कैसे चुप बैठ सकती थीं। अब्बास तय्यबजी की गिरफ्तारी के बाद धरासणा नमक डिपो पर धावा मारने का नेतृत्व उन्होंने किया। २७ घंटे तक सड़क पर उस चिलकती धूप

में वह बैठी रहीं। डिविज़नल कमिश्नर ने भोजन तो क्या, पानी भी उन्हें न पीने दिया। १६ मई को वह गिरफ़्तार करली गई। उनकी गिरफ़्तारी मानो भारतीय नारी के लिए एक चैलेंज थी, जिसे उसने हँसते हुए स्वीकार किया और देश ने देखा कि युग-युग से उपेक्षित कही जाने वाली नारी आज मातृभूमि की रक्षा के लिए सब प्रकार से त्याग करने का निश्चय करके मैदान में खड़ी है।

मतलब यह कि भारतीय पुनर्जागरण की प्रत्येक प्रवृत्ति से उनका घनिष्ट सम्बन्ध रहा है और वह सदा उसमें आगे बढ़ती एव दूसरों को बढ़ाती हुई चलती रहीं। इन वर्षों मे प्रायः वह कांग्रेस कार्यकारिणी की सदस्य रहीं। अगस्त १६४२ में कांग्रेस कार्यकारिणी समिति के अन्य सदस्यों के साथ वह भी गिरफ़्तार कर ली गई थीं और लगभग दो वर्ष बाद स्वास्थ्य खराब होने के कारण जेल से बिना शर्त मुक्त कर दी गई। मुक्त होने के बाद जो वक्तव्य उन्होंने दिये उनमे राष्ट्र के शिथिल मानस मे उत्साह की तरगें उठने लगीं और कांग्रेस के प्रति फैला भ्रम दूर हो गया।

इधर बहुत दिनों से उनका स्वास्थ्य ठीक नहीं रहता था। अप्रैल १६४५ ई० में एक पुत्र के देहान्त से भी उन्हें चोट पहुंची। फिर भी कर्तव्य के प्रत्येक आवाहन का उत्तर उनसे मिलता रहा। भारतीय स्वतन्त्रता के पश्चात् कर्तव्यवश ही उन्होंने युक्तप्रान्त की गवर्नरी का भार वहन किया और बहुत शीघ्र अपने को सर्वप्रिय बना लिया। भारत की वह प्रथम महिला गवर्नर थीं। विश्वभारती की उपाध्यक्षा भी थीं और समस्त एशियाई राष्ट्रों का जो सम्मेलन १६४८ ई० में नई दिल्ली में हुआ था, उसके संगठन में उन्होंने प्रमुख भाग लिया था।

## अन्तिम दिनों में

यों तो बहुत दिनों से उनका स्वास्थ्य अच्छा न था पर बापूजी की हत्या के बाद उनका दिल बैठ गया। उनके जैसी भावनाओं की गति

से लिए यह बात अकल्पनीय थी कि गांधी जैसे अजातशत्रु को मानव-शरीरधारी और फिर इसी देश का निवासी मार सकता है! ऊपर से वे काम-धाम खूब करती थीं पर अन्दर से घुलती जा रही थीं। जब ज्यादा बीमार पड़ जातीं तब डाक्टरों की ज़बर्दस्ती से दो-चार दिन का विश्राम लेती थीं। १० फरवरी (१९४९) तक यही हाल रहा। ११ को दिल्ली जाते समय वे बड़ी दुर्बल और थकी सी लग रही थीं। ट्रेन में उन्हें एक उलटी भी हुई। दिल्ली से मोटर से उतरते समय उन्हें सिर में चोट लग गई पर उन्होंने निश्चित कार्यक्रम को स्थगित नहीं किया। १५ को जब वे लखनऊ लौटीं तो उनके सिर में गहरी पीड़ा थी और साँस लेने में भी कठिनाई हो रही थी। १६ को डाक्टरों ने जाँच की तो रक्त चाप बढ़ा हुआ (१९०—१२८) पाया और फेफड़ों में भी कुछ खराबी मालूम हुई। सर्पिना और पेनसिलीन का प्रयोग किया गया। इससे रक्त-चाप घट (१५६—१०४) गया। पर दूसरे दिन, १८ फरवरी को, फिर बढ़ (२००—१२०) गया। २० को डा० विधानचन्द्र राय ने, जाँच के बाद पूर्ण विश्राम की सलाह दी। पर सिर के दर्द, अनिद्रा और श्वास कष्ट में कोई कमी न हुई। श्वास कष्ट के लिए १८ फरवरी से आक्सिजन (प्राणवायु) दिया जाने लगा। कुछ लाभ भी हुआ पर नींद न आई। १ मार्च को जब आक्सिजन दिया गया तो उससे भी पहले जैसा लाभ नहीं हुआ। वस्तुतः शरीर की अन्तःशक्ति क्षीण होती जा रही थी। एक की रात को तो सिर दर्द से वह अत्यधिक बेचैन रहीं और हृदय की शक्ति बहुत शिथिल हो गई। साढ़े नौ बजे रात को कुछ खून निकाला गया; सवा दस बजे नींद के लिए (यूकेडोल और एट्रोपीन का) इंजेक्शन दिया गया। खून निकालने के बाद श्वासकष्ट में कुछ कमी हुई और सिरदर्द भी कुछ कम हुआ।

## जीवन की अन्तिम घड़ियां

सरोजिनी देवी की एक परिचारिका ने उनके जीवन की अन्तिम घड़ियों पर प्रकाश डालते हुए कहा है—

बेचैनी के कारण उन्हें ११ रातें जागते ही बीतीं और जिस रात्रि में उनकी मृत्यु हुई थी वही उनकी निद्रा की अन्तिम रात थी। अन्तिम समय तक श्रीमती सरोजिनी नायडू अपनी पूर्ण चेतनावस्था में थीं। मरने से एक दिन पहले जब उन्हें यह बतलाया गया कि दिल की बीमारी में उन्हें "सर्पीना टैबलट" दी जा रही है तो उन्होंने कहा कि अरे यह टैबलट तो मैं तुम्हारे जन्म लेने के पहले से ही उपयोग में ला रही हूं।

वे अपने सिर-दर्द से बुरी तरह बेचैन थीं। और उन्होंने अपनी परिचारिकाओं से यह कहा कि अब यह पीड़ा मुझे असह्य है। मैं शारीरिक यातनाओं को तो झेल सकती हूं, जिन्हें मैंने आजीवन झेला है, लेकिन मुझसे यह सिर-दर्द नहीं झेला जाता है। दिल्ली में कार से उतरते समय उनके सिर में जो चोट लग गई थी उससे उन्हें असह्य कष्ट था।

## 'मुझे प्रयाग में ही शान्ति मिलेगी

बीमारी के बावजूद भी श्रीमती सरोजिनी नायडू प्रयाग में कमला नेहरू अस्पताल के 'बेगम अबुल कलाम आजाद विभाग' के उद्घाटन समारोह में भाग लेने के कार्यक्रम को रद्द करने के लिए तैयार न थीं। उन्होंने कहा कि डाक्टर लोग मुझे वहां न जाने की सलाह देकर बड़ी बेवकूफी कर रहे हैं। वे न तो यह बतलाते हैं कि मुझे क्या बीमारी है और न मुझे जाने ही देते हैं। मैं प्रयाग अवश्य जाऊंगी—वहां मुझे शान्ति मिलेगी।

मरते दम तक श्रीमती सरोजिनी नायडू दूसरों की भलाई करना नहीं भूलीं। उन्होंने कई बार अपनी सेवा में लगे हुए डाक्टरों एवं

नर्सों की सुख सुविधा पर समुचित ध्यान न दिये जाने पर अपने एक अधिकारी को डाँटा था।

गत मंगलवार को उन्होंने यह कहा कि अब मुझे सबने छोड़ दिया है। यहाँ तक कि कुत्ता भी मेरे निकट नहीं आ रहा है।

अपने को डाक्टरों से घिरी देख कर उन्होंने कहा कि सबने मुझे क्यों घेर लिया है? क्या वे मुझे सुला सकेंगे? उन्होंने एक डाक्टर से पूछा कि क्या मैं सदा सो सकूँगी। डाक्टर ने उत्तर दिया कि हाँ, सदैव सो सकेंगी। फिर उन्होंने पूछा कि मैं कब तक सो सकूँगी। डाक्टर ने उत्तर दिया कि आप १२ घंटे तक सो सकेंगी।

**'मैं सदा के लिए सो जाऊँगी'**

उन्होंने कहा कि केवल १२ घंटे ही! तो फिर मैं सदा के लिए सो जाऊँगी।

डाक्टर—कृपया ऐसा न कहिए। भारत को आपकी बुद्धिमत्तापूर्ण सलाह की आवश्यकता है। हम सब आपके दीर्घ जीवन एवं स्वास्थ्य के लिए ईश्वर से प्रार्थी हैं।

श्रीमती नायडू—तुम्हारी प्रार्थनाओं को कौन सुनता है। मैं केवल शान्ति में मरना चाहती हूँ—यही उन्होंने अक्सर धीमे से कहा।

रात को ९॥ बजे जब डाक्टर उनका खून निकालने के लिए गये तो श्रीमती सरोजिनी नायडू ने कहा कि आप चाहे जितना खून निकाललें, इससे कोई लाभ न होगा। १०। बजे उन्हें सोने के लिए एक इंजेक्शन दिया गया और कमरे की सब बत्तियां बुझा दी गईं।

उसी रात को १० बजकर ४० पर डाक्टरों ने उन्हें फिर गवर्नमेंट हाउस की एक परिचारिका श्रीमती पी० शर्मा से बात करते हुए पाया। उन्होंने श्रीमती शर्मा से पूछा कि क्या आप गा सकती हैं?

श्रीमती शर्मा—मुझे गाना नहीं आता है।

श्रीमती नायडू—नहीं, नहीं आप गाना जानती हैं—कृपया

गाइये। मेरे निकट और कोई भी नहीं है। मैं उन्हें परेशान नहीं करना चाहती हूँ। मुझे शान्ति चाहिए।

परिचारिका ने कुछ गीत गाये फिर उनकी मालिश की। तत्पश्चात् श्रीमती नायडू ने नर्स को सोने के लिए कहा और उसे यह कष्ट देने पर दुःख प्रकट किया।

११।। बजे उनकी श्वास धीरे-धीरे चल रही थी। २ बज कर ४५ मिनट पर उनकी आँख खुल गई और उन्हें कफ की गड़गड़ाहट में पीड़ा होने लगी। नकली तौर से उन्हें श्वास दिलाने की क्रिया की गई। लेकिन उससे कुछ फायदा नहीं हुआ। और वे सदैव के लिए सो गईं।

अपने पीछे वे दो पुत्रियां (पद्मजा और लीलामणि), एक पुत्र (डा० जयसूर्य जिन्होंने उनका अन्तिम संस्कार किया), भाई (प्रसिद्ध कवि हरीन्द्रनाथ) तथा पति को छोड़ गई हैं।

समस्त देश ने उनकी मृत्यु पर शोक मनाया और दुनिया भर में उनके अभाव को अनुभव किया गया। उनकी मृत्यु से हमारे राष्ट्रीय जीवन में मानो एक दरार पड़ गई है जिसका भरना बहुत कठिन है।

[ ३ ]

## काव्य की अर्चना

जब हम भारतीय अंग्रेजी काव्य की दुनिया में प्रवेश करते हैं तो दो ऐसी नारी मूर्तियाँ मिलती हैं जो जीवन की मधुरता में स्वयं ही डूबी हुई हैं। और जो कुछ इङ्गित करती हैं उसमें एक अपूर्व सौन्दर्य खेलता हुआ दिखाई पड़ता है। इनमें एक तरुदत्त बहुत पहले स्वर्ग की वीणा-वादिनी हो चुकी थीं। दूसरी हैं सरोजिनी नायडू।

ऐसा नहीं कि इसके बाद नारी-काव्य का स्रोत सूख गया हो। श्रीमती नीलिमा देवी और श्रीमती शाहनवाज़ ने आज भी वह क्रम जारी रखा है, पर न केवल स्त्रियों वरं समस्त स्त्री पुरुष भारतीय कवियो में कोई ऐसा नहीं जिसकी कविता ने भारत की आत्मा को दुनिया के सामने इतने मधुर, इतने सुन्दर रूप में रक्खा हो, जितने सुन्दर रूप में सरोजिनी ने रक्खा है। उनकी अनेक कविताएँ 'पोस्टग्रेजुएट' श्रेणियों में पढ़ाई जाती रही हैं। अंग्रेजी-भाषा-भाषी साहित्य-रसिकों को उनकी कविता ने मुग्ध कर लिया है। बहुतों की सम्मति में तो वह आधुनिक संसार की सर्वश्रेष्ठ कवयित्री थीं।*

विशुद्ध भाषा, निर्दोष पद-मैत्री, अनिन्द्य सौन्दर्य और मधुरतम रागिनी सरोजिनी देवी की कविता की विशेषताएँ हैं। जब वह लिखती थीं तो वेदना विह्वल हृदय से लिखती थीं। स्वप्रसूता भावनाओं और अन्तरतम के उच्छ्वासों की निर्झरिणी उनकी कविता में बहती दिखाई पड़ती है। उनकी रचनाओं में उनके हृदय की सर्वग्राही सहानुभूति और वेदना फूटकर बह निकली है अपनी पुस्तक 'भारतीय स्त्रियों की

---

*"... ... ... *and one may safely say, without much fear of challenge, that she is perhaps the greatest living poetess today.*"

—*Alfred E. Pierce in the Japan Times*

चुनी रचनाएँ, ( Select Poems by Indian Women ) की भूमिका में मार्गरेट मैकनिकोल ने लिखा है कि "सरोजिनी की कविताओं में, सम्पूर्ण विषमताओं को मिटाकर स्वर-सामञ्जस्य लानेवाला प्रवाह है।" डबल्यू० टी० स्टेड ने सरोजिनी की 'दी गोल्डेन थ्रेसहोल्ड' ( सुनहरी देहरी ) नामक काव्य-पुस्तक पढ़कर कहा था—"यह छोटी पुस्तक उन निन्दकों को सदैव के लिए चुप कर देगी, जो कहा करते हैं कि स्त्रियाँ कविता नहीं कर सकतीं।"

सरोजिनी की कविताएँ श्रमपूर्वक, ज़बर्दस्ती, लिखी गई रचनाएँ नहीं, वे हृदय के अत्यन्त गुढ़ प्रदेश से निर्गत हुई हैं। वे न तो धन के लिए लिखती थीं, न यश के लिए। जब भावोद्रेक होता उनमें नारी की पावन कोमलता और वेदना जाग उठती, तभी कुछ लिख जाता। आरम्भ में जब उन्होंने कविता लिखनी शुरू की, वह अपने ही तक उन्हें रखना चाहती थीं। कई मित्रों ने अनुरोध किया कि 'प्राइवेट सर्कुलेशन' के लिए ये कविताएँ छपाई जायँ। इसी समय उनकी कुछ कविताएँ भारत के एक भूतपूर्व वायसराय के देखने में आईं। वह उन पर मुग्ध हो गये और उन्होंने भी उनके प्रकाशन की आवश्यकता का समर्थन किया। इस प्रकार मित्रों के अनुरोध के कारण सरोजिनी को ये कविताएँ प्रकाशित करनी पड़ीं।

सरोजिनी की कविता का सब से बड़ा गुण उसकी सङ्गीतमयता है। अपने शब्द-चित्रों की चारों ओर सङ्गीत का ऐसा आकर्षण-जाल वह बुन देती हैं कि मन मुग्ध हो जाता है। उनकी मोती, वसन्त का आवाहन, घनश्याम और डोली वाले शीर्षक कविताएँ पढ़ते-पढ़ते आखें मधुर भार से मुँदने लगती हैं। उनकी 'भाग्य को चुनौती' तथा 'जागो' शीर्षक कविताएँ मन में यौवन का साहस उत्पन्न करती हैं।

सरोजिनी की कविता में हम एक बात और देखते हैं—वह यह कि उनका मानवीय आनन्द प्रकृति की पार्श्वभूमि पर खिलता है। उनके

लिए प्रकृति मानव-सापेक्ष और मानव तथा उसके व्यक्तित्व के प्रति भावों से भरी हुई है। इस विषय में वह हिन्दी के श्रेष्ठ कवि स्व० प्रसाद जी की याद दिलाती हैं।

उन्होंने समय समय पर जो कविताएँ लिखी हैं, उनके तीन संग्रह प्रकाशित हुए हैं। १ The Golden Threshold ( सोनहरी देहरी) २ The Bird of Time ( काल-विहङ्ग ) ३ Broken Wings ( टूटे हुए डैने )। इनमें भारतीय आशाओं, अभिलाषाओं और आकांक्षाओं का बड़ा सुन्दर चित्रण हुआ है। इन कविताओं में अपूर्व माधुर्य और रस है। भारतीय संस्कृति की दृष्टि से इन रचनाओं का बड़ा मूल्य है। इनके द्वारा कितने ही विदेशी हृदयों तक भारतीय आत्मा की संवेदनशीलता का सन्देश पहुँचा है।

यद्यपि उनकी कविताओं में प्रेम का आध्यात्मिक रङ्ग, प्रकृति का वैभव और दिव्यानन्द का सन्देश मौजूद है परन्तु उनके प्रेम-काव्य में ही उनका सर्वश्रेष्ठ प्रतिनिधित्व हुआ है। तीव्र भावावेश और कल्पना तथा सङ्गीत ने इन कविताओं को एक अपूर्व सौन्दर्य प्रदान किया है। थोड़ी ही कविताएं उनके इस प्रेम-गीत के भावावेश के सामने ठहर सकेंगी—

*Cover mine eyes, O my Love !*
*Mine eyes that are weary of bliss*
*As of light that is poignant and strong*
*O, silence my lips with a kiss*
*My lips that are weary of song !*
*Shelter my soul, O my Love !*

["हे मेरे प्रियतम ! मेरी इन आँखों को, जो तीखे प्रकाश की भाँति, आनन्द से थकी हुई हैं, तुम ढक दो। मेरे अधरों को चुम्बन से चुपकर दो—मेरे अधरों को, जो सङ्गीत से थक गये हैं। मेरे प्रिय !

मेरी आत्मा को आश्रय प्रदान करो।"]

अंग्रेजी कविता के क्षेत्र में रवीन्द्रनाथ ने बड़ी प्रसिद्धि पाई, पर उनके काव्य में भारत की आध्यात्मिकता बोलती है। वह गूढ़ और कहीं-कहीं जटिल हैं। सरोजिनी में भारत का भावात्मक हृदय बोलता है। दोनो मे वही अन्तर है जो पुरुष और नारी में है। सरोजिनी ने विषय भी वे लिये हैं, जो भारत के लक्ष-लक्ष प्राणों में युग-युग से बने चले आ रहे हैं। उनकी कविता की भाव-धारा बिल्कुल भारतीय है। देखिए 'चम्पक-कलिका' ( Champak Blossoms) नामक कविता में वह कहती हैं—

*Only to girdle a girl's dark tresses,*
*You fragrant hearts are uncurled*
*Only to guard the vernal breezes*
*Your fragile stars are unfurled,*
*You make no boast in your purposeless beauty*
*To serve or profit the world.*
*Yet, 'tis of you into the moonlit ages*
*That maidens and minstrels sing.*

["कुमारियों की कृष्ण वेणी को बाँधने के लिए ही तुम्हारे सुगन्ध-पूर्ण हृदय खुलते हैं। वासन्तिक पवन की रक्षा के लिए ही तुम्हारे मृदु पटल अनावृत होते हैं। तुम अपने निरुद्देश्य सौन्दर्य से विश्व की सेवा या कल्याण करने की कोई आत्म-श्लाघा नहीं करती। फिर भी तुम हो, जिसका गान चन्द्रज्योतित युगो में कुमारियाँ और वन्दीजन करते हैं।"]

इसी प्रकार जेबुन्निसा के सौन्दर्य-वर्णन में भी कवि ने भारतीय अलङ्कारिक काव्य-प्रणाली का अनुसरण किया है—

*When from my cheeks I lift my veil*
*The roses turn with envy pale.*

*And from their pierced hear s rent with pain*
*Send forth their fragrance like a wail,*

["जब मैं अपने गालों पर से घूँघट उठाती हूं तो गुलाब ईर्ष्यावश पीले पड़ जाते हैं, और उनके क्षत-विक्षत एवं वेदना-व्यथित हृदयों से, रुदन की भाँति, उनका सौरभ निकलता है।"]

सरोजिनी का एक गीत बड़ा लोकप्रिय है। वह विश्व-साहित्य में स्थान पाने योग्य है। अंगरेजी साहित्य के विशाल काव्य-भण्डार में भी इसकी जैसी गति, लय, संगीत और मृदुता से परिपूर्ण कविताएँ थोड़ी ही होंगी। इस कविता का नाम 'पालकी-वाहक' या 'डोलीवाले' ( The palanquin bearers ) है। नववधू विदा होकर ससुराल जा रही है। कहारों का हृदय इस सौन्दर्यराशि को ढोते हुए आनन्द से थिरक रहा है। वे चलते हुए गाते जा रहे हैं। उनके गान में प्रति पग पर ताल-सुर की असाधारण मृदुता और कोमलता है। देखिए—

*Lightly, O lightly we bear her along,*
*She sways like a flower in the wind of our song,*
*She skims like a bird on the foam of a stream*
*She floats like a laugh from the lips of a dream*
*Gaily, O gaily, we glide and we sing.*
*We bear her along like a pearl on a string.*

["हम उसे हलकेपन के साथ ले जा रहे हैं। वह हमारे संगीत-समीर में फूल की भाँति हिल रही है। वह सोते के फेन पर पक्षी की भाँति बहती चली जा रही है। वह स्वप्न के अधरों से निकलनेवाली हँसी के समान तैर रही है। आनन्द में, आनन्द में, हम फिसलते और गाते जा रहे हैं। हम उसे तार पर झूलते हुए मोती की भाँति लिये जा रहे हैं।"]

ज्यों-ज्यों कहार आगे बढ़ते हैं, गीत की गति और लय में भी' अधिक प्रवाह आता जा रहा है—

*Softly, O softly we bear her along,*
*She hangs like a star on the dew of our song.*
*She springs like a beam on the brow of the tide.*
*She falls like a tear from the eyes of a bride,*
*Lightly, O lightly we glide and we sing,*
*We bear her along like a pearl on a string.*

[ "हम उसे मुलायमियत से-मृदु मन्दगति से—ले जा रहे हैं। हमारे सङ्गीत के ओस बिन्दु पर वह एक तारिका की भाँति झूल रही है। वह ज्वार की भ्रू-भङ्गिमा पर एक किरण की भाँति नाच उठती है। वह नववधू की आँख से ढुलकते आँसू के समान गिर पड़ती है और हम लोग हलके-हलके गाते और फिसलते-से चले जा रहे हैं-हम उसे तार पर झूलते हुए मोती की भाँति लिये जा रहे हैं।' ]

प्रेम-तत्व में गम्भीरता, और तीक्ष्ण दृष्टि की भी कमी नहीं है। उनकी आत्मा उसकी खोज में है जिसे पाकर ही वह सन्तुष्ट होगी। इस खोज और पुकार में स्वभावत. आध्यात्मिक स्पर्श है—

*But in the desolate hour of night when*
*An ecstasy of starry silence sleeps*
*O'er the still mountains and the soundless deeps,*
*And my soul hungers for thy voice, O then,*
*Love, like the magic of melodies*
*Let thy soul answer mine across the seas*

[ "किन्तु आधी रात की सूनी घड़ियों में, जब तारों की शान्ति का आनन्द शान्त पर्वतों और नीरव समुद्रों पर सोने लगता है और मेरी आत्मा तुम्हारा कण्ठ-स्वर सुनने के लिए व्याकुल हो उठती है। तब, हे मेरे प्रियतम ! सङ्गीत-प्रवाह के जादू की भाँति, समुद्र के

उस पार से तुम मेरी आत्मा की पुकार का उत्तर देना।" ]

इसी प्रकार उनकी निम्नलिखित कविता में प्रेम का रूप कितना मार्मिक है—

*You hount my waking like a dream*
*My slumber like a moon,*
*Pervade me like a musky scent,*
*Possess me like a tune,*
*What war is this of thee and me?*
*Give o'er the wanton strife,*
*You are the heart within my heart,*
*The life within my life.*

[ "तुम जागरण में स्वप्न और नींद में चाँद की भाँति मेरे पीछे लगे हुए हो। मृग-सौरभ की भाँति मुझमें व्याप्त हो जाते हो और एक रागिनी की भाँति मुझे अवश कर देते हो। यह 'मैं' और 'तुम' का—यह मेरा तुम्हारा सङ्घर्ष कैसा है? इस निरर्थक झगड़े को छोड़ दो; तुम मेरे हृदय के हृदय और जीवन के जीवन हो।" ]

ऐसा नहीं कि केवल प्रेम-काव्य में ही उन्होंने सफलता प्राप्त की हो; उनकी सहानुभूति व्यापक और विस्तृत है। उन्होंने अपने में माता का विकास किया और अपने अञ्चल के नीचे शत शत बच्चों को शान्ति दी। उनके काव्य की यह भी एक बड़ी विशेषता है कि उसमें छन्दों का चुनाव विषय के अनुसार हुआ है। उनकी कविता 'नींद का एक गीत' ( The Song of Sleep ) में संगीत और माधुर्य का कैसा मिश्रण है—

*From groves of spice,*
*O'er fields of rice,*
*Athwart the lotus stream.*
*I bring for you*

*Aglint with dew*
*A little lovely dream.*

["सुवासित कुञ्जों से, धान के खेतों के ऊपर कमल-स्रोत के उस पार से मैं तुम्हारे लिए ओस बिन्दुओं से गुँथा हुआ एक छोटा सुन्दर स्वप्न लाई हू।"]

× × ×

करुण रस की कविताओं मे सरोजिनी का 'अनाथ बालक' (The Lonely Child) सबसे अच्छी कविता है। इसमे रस का श्रेष्ठ-अवतरण हुआ है। इसकी लाइनें देखिए—

*Silver star ! will you be my mother,*
*Will you stay with me and kiss me,*
*in the black night when I cry ?*
*Laughing wind ! I want you for a brother*
*Will you play with me and tell me*
*story of the sea and sky ?*
*Sometimes O wind, you know I am so lonely,*
*O star, I am afraid of sounds and creeping*
*shadows on the wall,*
*God kisses and loves little children*
*Only I wish that he had made someone*
*to love me and hear me call.*

[ "हे रजत तारिका ! क्या तुम मेरी माँ बनोगी ? क्या तुम मेरे साथ ठहरोगी, और अँधेरी रात में जब रोऊँ तो मेरा चुम्बन लोगी ? हँसते हुए समीरण ! मैं तुम्हें भाई के रूप में चाहता हूँ। क्या तुम मेरे साथ खेलोगे और मुझे सागर और आकाश की कहानी सुनाओगे ? हे समीर ! तुम जानते हो, कभी-कभी, मैं कितना अकेला होता हूँ। हे तारिका ? मैं दीवार पर चलती हुई छाया तथा शब्दों से डर जाता

हूँ । सुना है, ईश्वर छोटे बच्चों को प्यार करता और उनका चुम्बन लेता है । मैं इतना ही चाहता हूँ कि उसने मुझे प्यार करने और मेरी पुकार सुनने के लिए भी किसी को बनाया होता ।"]

इसके बाद भी कुछ लाइनें हैं; वे मुझे याद नहीं हैं पर इतना पर्याप्त है । इसे गाते-गाते आँखें भर आती हैं और रस से हृदय पूर्ण हो जाता है ।

इस प्रकार हम देखते हैं कि सरोजिनी की कविता में संगीत, कल्पना, सहानुभूति और प्रवाह का सुन्दर मिश्रण है ! उनका काव्य उनके जीवन-स्रोत को व्यक्त करता है । काव्य के माध्यम से वे सौन्दर्य के शोध में रहीं और अन्त में (उसी में) तन्मय हो गईं । अन्तिम क्षणों में भी उन्होंने गीतों की ध्वनि सुनकर ही अनन्त निद्रा ग्रहण की । उनकी अन्तिम इच्छा यही थी कि मेरे कानों में संगीत की मृदुता प्रवाहित हो । और जो काम डाक्टरों की दवाइयों और इंजेक्शनों से नहीं हुआ—नींद नहीं आई, वही संगीत से हुआ । मानो उनका जीवन जो एक लम्बे काव्य के समान था, संगीत सुनते-सुनते उसी में खो गया । नींद आई, ऐसी नींद जो कभी नहीं टूटती!

[ ४ ]

## जीवन का अन्तःदर्शन

इतनी बातें कर लेने के बाद हमें अब सरोजिनी के जीवन को सामने रखकर बारीकी से देखना है और उसे मथकर मक्खन निकाल लेना है। इन फुटकर बातों के बीच हमें उनके जीवन की केन्द्रीय धारा या केन्द्रीय सत्य को पा लेना है। यह अभी तक हमने जो कुछ लिखा है, वह स्थूल सरोजिनी की रूप-रेखा भर है। इन रेखाओं के भीतर उसका प्राण कहाँ है, और उसकी आत्मा क्या है, यह जान लिये बिना मानो हमने सरोजिनी को नहीं देखा और नहीं पाया।

**सरोजिनी की आत्मा**

इस अध्ययन के ऊपर जो शीर्षक है ('सरोजिनी नायडू : आधुनिक भारतीय स्त्रीत्व की प्रतिनिधि') वह कुछ यों ही—नहीं है। एक शब्द मे वह देवी नायडू के जीवन का तत्त्वार्थ है, और इस 'मैग्नीफाइंग ग्लास' से देखें तो बहुत-सी बारीक रेखाएँ स्पष्ट दिखाई पड़ेंगी।

**नारी की त्रिमूर्ति**

सरोजिनी के जीवन मे हम नारी की त्रिमूर्ति—कन्या, रमणी और माता के दर्शन करते हैं। उनका जीवन इसी क्रम से उठा भी है। आरम्भ में उसमें कन्या की चञ्चलता, शरारत, सरलता और उठान है। मध्य में उसमें रमणी का यौवन-प्रवाह, रस और प्रेमलता है और उत्तर जीवन मे, जो अभी चल ही रहा है माता को प्रकट और विकसित होते हुए देखा जा सकता है। रमणीत्व के काल में भी मातृत्व की अन्तःसलिला का अस्तित्व रहा है—जैसा कि नारी में प्रायः होता है। वस्तुत. नारी के जीवन की सफलता उसके मातृत्व मे

है, और सरोजिनी ने अपने जीवन के इस केन्द्रीय सत्य को कभी आँखों से ओझल नहीं होने दिया।

उनका आरम्भिक जीवन आराम, खेल कूद, क्रीड़ा में बीता है, उनका मध्यजीवन कविता एवं जीवन की अनेक प्रवृत्तियों द्वारा, संसार को प्रेम का सन्देश देने मे बीता और उनका उत्तर जीवन मातृत्व की विशालता और व्यापक पुकार से परिपूर्ण होकर बीता। उन्होंने जीवन को अत्यन्त स्वाभाविक रूप मे ग्रहण किया और उसे विकसित होने दिया।

उनके जीवन-विकास के मूल मे, एक सजीव नारी की स्वाभाविक उत्सुकता मिलती है। इसी के कारण वह प्रत्येक क्षेत्र और प्रत्येक वस्तु के विषय में उत्सुकता और जानकारी रखती थीं और हर चीज के ब्यौरा में जाती थीं। इस विषय में उनकी सम्पन्नता अद्भुत थी। मानों वह व्यक्ति नहीं, संस्था थीं। किसी लेखक ने एक बार ठीक ही लिखा था—"She is eyes and ears of India. Nothing escapes her." अर्थात् "वह भारत की आँख–कान हैं। कुछ भी उनके दर्शन-श्रवण से नहीं छूटता।" उनकी स्मरण शक्ति असाधारण थी। शायद ही किसी परिचित को कभी भूलती थीं। पुराने प्रसंग उन्हें याद थे। नारी एवं माता की सहज मानवता के कारण वह प्रत्येक के अन्तर में प्रवेश करती थीं। इसीलिए व्यक्तियों के विषय में उनकी सम्मति और निर्णय अचूक होते थे। हाँ, सार्वजनिक प्रश्नों पर वह निश्चयात्मक रूप से कुछ कहने में हिचकिचाती थीं। यह भी मूलतः उनके नारीत्व का ही प्रसाद था। अपने नारीत्व एवं मातृत्व के ही कारण वह धनी निर्धन, उदार अनुदार सभी के साथ सहज व्यवहार कर सकती थीं और सभी में मिल जाती थीं। उनके लिए सभी मानव थे। उनके निकट इन मानवों की विभिन्न कक्षाएँ एवं उपावरण ('लेवेल') प्रासंगिक

नारी की उत्कण्ठा

एवं क्षणिक थे। सनातन नारीत्व एवं मातृत्व ने ही उन्हें वह अधीरता दी-जिसके कारण वह जीवन के विभिन्न क्षेत्रों में, यहाँ से वहाँ, वहाँ से यहाँ चलती दिखाई देती थीं। वर्षों पूर्व उन्होंने एक व्याख्यान में कहा था—"Patience! 'How I hate that word!" (धीरज! मैं इस शब्द को कैसी घृणा करती हूँ!) इसमें भी वही नारी बोल रही है।

सरोजिनी के जीवन का सिंहावलोकन करते हुए अक्सर पाठक एवं दर्शक के ओठों पर एक प्रश्न उठता रहता है कि कैसे यह काव्य के आनन्द का गान करने वाली चिड़िया राजनीति के कण्टक-जग में आ गई? जो साहित्य को जीवन से अलग देखते हैं या उसे केवल व्यक्ति के जीवन तक ही बाँधकर रखना चाहते हैं, उनको इसका दर्द भी हुआ कि सरोजिनी ने कविता का क्षेत्र छोड़कर अपने साथ अन्याय किया। उनका यह भी कहना है कि यदि उन्होंने काव्य का त्याग न किया होता तो आज संसार के सर्वश्रेष्ठ कवियों में से एक होतीं। जो उनको जानते रहे हैं, वे यह भी जानते हैं कि अन्त तक अँग्रेजी सहित्य के विधाताओं में उनकी जैसी प्रतिष्ठा रही, वैसी रवीद्रनाथ के अतिरिक्त किसी भारतीय को प्राप्त न हुई। सभी श्रेष्ठ आलोचकों ने उनमें महाकवि की प्रतिभा देखी। तब उनके कवि से राजनीतिज्ञ बन जाने पर यदि लोगों को दर्द होता है तो आश्चर्य क्यों हो?

**एक प्रश्न**

पर बात यह है कि उनके जीवन में ये जो परिवर्तन हुए, वे तत्त्वतः तो कोई परिवर्तन नहीं हैं। जीवन की मुख्य धारा तो वही रही; ऊपर की अवस्थाएँ बदलती गईं; कवि बढ़कर जनता में समा गया। आत्म समर्पण व्यक्ति से समाज तक फैल गया। नारी माता बन गई। मातृत्व की भावना ने भोग को शिथिल कर दिया; और जीवन अगणित बच्चों में बँटकर विस्तृत हो गया।

यह कहना कि सरोजिनी का कवि नष्ट हो गया, ग़लत है। यह कहना कि कवि की समाधि पर राजनीतिज्ञ का अवतार हुआ और भी ग़लत है। असल में हुआ यह कि कवि नष्ट न होकर विकसित हो गया और निजी बन्धनों और सीमाओं को तोड़कर बाहर निकल गया। काव्य लेखनी में व्यक्त न होकर कोटि कोटि नङ्गी, भूखी और पीड़ित जनता की सेवा में बोलने लगा। जान पड़ता है, मित्रों ने सरोजिनी से भी इसकी शिकयत की थी कि तुमने कविता का क्षेत्र क्यों छोड़ दिया। वह स्वयं इसका उत्तर देती हैं:—

"Often and often have they said to me—" Why have you come out of ivory tower of dreams to the market place? Why have you deserted the pipes and flutes of the poet to be the most strident trumpet of those who stand and call the nation to battle?" Because the function of a poet is not merely to be isolated in ivory towers of dreams set in a garden of roses, but his place is with the people, in the dust of the highways, in the difficulties of the battle is the poet's destiny. The one reason why he is a poet is that, in the hour of danger, in the hour of defeat and despair, the poet should say to the dreamer—if you dream true, all difficulties, all illusions, all despairs are but 'Maya'; the one thing that matters is hope. Here I stand before you with your higher dreams, your invincible courage, your indomitable victories. Therefore today in the hour of struggle, when in your hands it lies to win victory for India, I a weak woman, have come out of my home, I, a dreamer of dreams have come into the market place, and I say—"Go forth, comrades to Victory."

अर्थात् "बार-बार लोगों ने मुझसे पूछा है—"तुम स्वप्न के हाथी-दाँत-शिखर को त्यागकर इस कोलाहलमय दुनिया में क्यों आ गई हो? तुम कवि की वीणा और वंशी का त्यागकर उन लोगा की वज्रघोषी तुरही क्यों बन गई हो, जो राष्ट्र का युद्ध के लिए आवाहन करते हैं?" यह मैंने इसलिए किया है कि गुलाब के उद्यान में स्थित स्वप्न के हाथी-दाँत-शिखर पर बैठ रहना कवि का कार्य नहीं है। उसका स्थान जनता में, राजपथ की धूल में, है। संग्राम की कठिनाइयों में ही कवि का भाग्य निहित है। कवि होने के लिए एक आवश्यक बात यह है कि वह भय के समय, पराजय और निराशा की घड़ियों में, स्वप्नदर्शी से कह सकें कि 'अगर तुम सच्चा स्वप्न देख रहे हो तो समझ लो कि सारी कठिनाइयाँ, सारे भ्रम, सारी निराशाएँ 'माया' (मिथ्या) हैं, केवल आशा ही सत्य है। आज यहाँ मैं तुम्हारे सामने तुम्हारे उच्च स्वप्न, तुम्हारे दुर्भेद्य साहस, और तुम्हारी अजेय विजयों के साथ खड़ी हूँ। इसलिए आज,इस संग्राम की घड़ी में, जब भारत के लिए विजय प्राप्त करना तुम्हारे अधीन है, मैं, एक निर्बल नारी, अपने गृह से बाहर निकल आई हू;—मैं, स्वप्नों की स्वप्नदर्शिनी आज इस कोलाहल के बाजार में खड़ी होकर तुमसे कहती हूं—'बन्धुओ, जाओ और विजय प्राप्त करो'।"

तब यह प्रश्न उठता है कि क्या सरोजिनी ने कवि का तिरस्कार करके राजनीतिज्ञ को अपनाया?

नहीं, सरोजिनी राजनीति में रहकर भी राजनीतिज्ञ ('पालिटीशियन') नही रहीं। वह राजनीति में आई इसलिए कि उसे काव्य का, मानवता का सन्देश दें और जब राजनीति को ऊँचे स्तर पर उठाने का प्रयत्न हो रहा हो तब उसमें योग दें। वह राष्ट्रीयतावादिनी उतनी नहीं, जितनी देशभक्त थीं। इस गहरी देशभक्ति का आधार राजनीति नहीं, वरं मातृत्व की वह प्यास थी जो अपने अगणित बच्चो को दुःख और कष्ट में नहीं

देख सकती। यह मातृत्व के सम्पूर्ण आत्मार्पण की भूख थी। इसीलिए जब वह बोलती थीं तो उनकी वाणी काव्य की धारा-सी उनके मुख से निकलती थी। अवस्था ने, राजनीति ने हृदय की मृदुल लहरों और आवेगों को ज़रा भी शिथिल नहीं किया। उनकी वाणी में अन्त तक यौवन का उन्मेष और प्रभाती वायु का जीवनदायी सन्देश था। १६२६ ई० मे, अमेरिका में, उन्होंने जो भाषण किया था, वह मातृत्व के ओज से भरा है, जैसे भारत माता ही स्वयं अमेरिका से बोल रही हो। यह सब इसीलिए कि उनका मातृत्व राजनीति की उथल-पुथल और उसके विष को कुचलकर चल सका। यह इसलिए कि वह जान सकी थी कि नारी का अमृत कहाँ है और उसकी अमरता का स्रोत कैसे अक्षुण्ण रखा जा सकता है। वह गौरव के शिखर से, सन्तति को सन्देश देती हुई बोलती थीं और मातृत्व के इस चरम बोध के कारण ही नारी-जागरण आन्दोलन की पथ-प्रदर्शिका होकर भी आधुनिक रमणी की उच्छृंखलता की घोर विरोधिनी थीं; वैभव के वातावरण में पलकर, सौन्दर्य के स्वप्नो से अभिभूत रहकर और कवि के कल्पना-राज्य की रानी होकर भी उनमें अन्य भारतीय स्त्री-नेताओं का कर्कश स्वर, इसीलिए नहीं था। कांग्रेस के सर्वभारतीय नेताओं में वही एक ऐसी थीं, जो किसी दल या संकुचितता से सर्वथा ऊपर थीं। उनका जीवन प्रति पग पर सामञ्जस्य से पूर्ण था और प्रत्येक स्थिति में उनका सन्देश ज्यों का त्यों था। उन्होंने एक बार कहा था—"I am of a tribe of Beauty" ( मैं सौन्दर्य की जाति की हूं। ) उन्होंने राजनीति की कठोरता में अपना वह ध्येय कायम रखा। आज से वर्षों पूर्व उन्होंने जो कविता लिखी थी, उसमें स्वयं अपने जीवन की केन्द्रीय धारा को प्रकट किया है—

*To priests and to prophets*
*The joy of their creeds*

*To kings and their cohorts*
*The glory of their deeds,*
*And peace to the vanquished,*
*And hope to the strong.*
*For me, Oh, my master,*
*The rapture of song*

*unto the strife of the throng and tumult*
*The war of sweet love against folly and wrong*
*Where brave hearts carry the sword of battle*
*'Tis mine to carry the banner of song.*
*The solace of faith to the lips that falter.*
*The succour of hope to the hands that fail*
*The tidings of joy when peace shall triumph*
*When truth shall conquer and Love prevail*

× × ×

अर्थात्—' धर्मयाजकों और प्रवक्ताओं को उनके धर्म का आनन्द, सम्राटों और उनके साथियों को उनके कृत्यों का यश, पराजितों को शान्ति, शक्तिमानों को आशा मुबारक हो। हे स्वामी! मुझे तो केवल संगीत की विह्वलता चाहिए।

"जहाँ विश्व की भीड़ और कोलाहल के सङ्घर्ष में अज्ञान और अनौचित्य के विरुद्ध मधुर प्रेम का युद्ध चलरहा है और जहाँ वीर हृदय युद्ध का खड्ग लेकर जाते हैं, वहाँ सङ्गीत का झण्डा ले जाना मेरा काम है। मेरा काम प्रकम्पित और विचलित ओष्ठों तक विश्वास की शान्ति पहुँचाना और असफल तथा दुर्बल हाथों को आशा की सहायता प्रदान करना है। जब शान्ति विजयिनी होगी, जब सत्य विजयी होगा और प्रेम का राज्य फैल जायगा तब सब तक आनन्द की लहर पहुँचाना मेरा काम है।"

सरोजिनी पर अपने माता-पिता दोनों का गहरा संस्कार पड़ा था। इनके पिता अघोरनाथ जी को जिन्होंने देखा है उनका कहना है कि वह एक अद्‌भूत व्यक्ति थे। उनके भव्य मस्तक मे दो प्रकाशमान

माता-पिता के संस्कार

आँखें—गहराई में डूबकर खोज करने वाली आँखे, श्रद्धा और आत्म विश्वास से जलती हुई आँखें सब को आकर्षित करती थीं। सरोजिनी की आँखे भी पिता की आँखों की याद दिलाती थीं। उनके सारे शरीर में उनकी आँखें अत्यधिक आकर्षक थीं। बड़ी-बड़ी गोल कमल सी आँखे जिनमें एक गहरी एवं उच्च सौन्दर्योपासना की छाया और काव्य एव संगीत की अरुणिमा थी। आँखों के साथ अपने नियुक्त कार्य में गहरी निष्ठा सरोजिनी को पिता से मिली थी।

नारी सुलभ मृदुल भावनाएँ, मातृत्व का उत्सर्ग एवं काव्यानुराग माता वरदा सुन्दरी से प्राप्त हुआ। वातावरण उच्च सांस्कृतिक भावनाओं से पूर्ण रहा होगा क्योंकि अघोरनाथ जी के सभी बच्चों ने जीवन में सफलता और प्रतिष्ठा पाई—यद्यपि उनकी रुचियों में भिन्नता है। सरोजनी की बहिन मृणालिनी ने भी इंगलैण्ड में उच्च शिक्षा प्राप्त की थी। भाई वीरेन्द्रनाथ ने क्रान्तिकारी दल में सम्मान प्राप्त किया और उनका सारा जीवन जर्मनी तथा अन्य देशो में भारतीय स्वतंत्रता की आराधना में बीता। हरीन्द्रनाथ ने काव्य के क्षेत्र में पर्याप्त सफलता और प्रसिद्धि पाई है।

उनके सार्वजनिक जीवन की सफलता में उनके वक्तृत्व और उनकी सकुचितता से ऊपर उठने की शक्ति का प्रमुख भाग रहा है। जहाँ तक वक्तृत्व का सम्बन्ध है कदाचित् वह अपने समय की सर्वोत्कृष्ट

अपूर्व वक्तृत्व

महिला वक्ता थीं। वक्तृत्व उनके लिए सहज था। वह बिना प्रयत्न के अन्तर के सम्पूर्ण सचित कोप को अनावृत करते हुए, बोलती थीं। उनके वक्तृत्व में श्रोता को ऊपर

उठाने वाली प्रेरणाएँ होती थीं। प्रसिद्ध तुर्की महिला खलीदे अदीब खानम ने लिखा था—"वक्ता के रूप में न केवल भारत में वरं समस्त विश्व में उनका ऊँचा स्थान है।" ज्यों ज्यों उनकी वक्तृता आगे बढ़ती थी वे स्वयं जैसे ऊँची उठती जाती थीं। उनके भाव-प्रवाह में बहते हुए शब्द, उनका अलकरण, उनका क्रम सब अद्‌भुत होते थे। उनके अनेक व्याख्यान आज भी मेरे कानों में गूँज रहे हैं। मार्च १९४८ में एशियाई देशों का जो सम्मेलन दिल्ली में हुआ था उसमें अध्यक्ष के रूप में उनका व्याख्यान उनकी वक्तृत्व कला का एक नमूना मानकर उपस्थित किया जा सकता है।

"मैं आपका अभिनन्दन करती हू इसलिए कि एक बार फिर आप अपनी पुरातन महानता का स्मरण करें और हम तथा आप एक सामान्य स्वप्न देखें। एशिया संसार को मुक्त करेगा। एशिया शत्रु-देश नहीं बनेगा। एशिया विश्व-भ्रातृत्व का देश बनेगा और एशिया-वासियों तथा विश्व की स्वतंत्रता का निर्माण करेगा।"

"आई बिड यू राइज़ फ्राम योर ग्रेव्स। आई बिड यू बिकम पार्ट आफ ऐन इटर्नलस्प्रिंग टाइम। आई बिड यू टु राइज ऐंड से—'देयर इज़ नो डेथ; देयर शैल बी नो डेथ।' वी शैल मूव टुगेदर, दि पीपुल आव् एशिया, अनडिफीटेड बाई डिसास्टर, नाट डिस्करेज्ड बाई ऐनी थिंग दैट मे बिफाल फार इट इज पार्ट आफ माई क्रीड ऐंड माई ट्रेडीशन ऐंड माई हेरीटेज टु बिलीव दैट नथिंग कैन डाई दैट इज़ गुड।"

अर्थात् "मैं तुम्हें कब्र से उठ खड़ा होने का आदेश करती हूँ। मैं तुम्हें एक चिरन्तन वसन्त का अंग बनजाने को कहती हूँ। मैं चाहती हूँ कि तुम उठो और कहो—'यहाँ मृत्यु नहीं है, यहाँ मृत्यु नहीं आ पायेगी।' हम सब, हम एशिया के अधिवासी विपत्तियों से अपराजित, किसी भी दुर्घटना से निराश न होते हुए, साथ साथ बढ़ें—किसी भी दुःख से न प्रभावित होते हुए, क्योंकि यह विश्वास मेरे धर्म,

मेरी परम्परा और मेरी विरासत का अंग है कि कोई सद्वस्तु नष्ट नहीं होती—मरती नहीं।"

"....ह्वेन माई फादर, हू वाज वन आफ दि ग्रेटमेन ऑव् दि वर्ल्ड, वाज़ एवाउट टु डाई, हिज लास्ट वर्ड्स वेयर—'देयर इज़ नो बर्थ ऐंड देयर इज नो डेथ। देयर इज़ वोनली दि स्पिरिट सीकिंग एवोल्यूशन इन हायर ऐंड हायर स्टेजेज़ ऑव् लाइफ।' दैट इज़ दि हिस्टरी आव् इंडिया ; दैट इज़ दि हिस्टरी आफ एशिया ऐंड आई बिड यू आल, ह्वाटएवर योर फेथ, ह्वाटएवर योर क्रीड, ह्वाटएवर योर टग, रिमेम्बर देयर इज़ नो बर्थ, देयर इज़ नो डेथ। वी मूव आनवर्ड्स ऐंड आनवर्ड्स, हायर ऐंड हायर टिल वी असेंड टु दि स्टार्स। लेट अस मूव टुवर्ड्स दि स्टार्स। हू शैल हैमर आवर एसेंट टु दि स्टार्स ? हू विल बिड अस हाल्ट 'दस फार ऐंड नो फर्दर'। वी डू नाट क्राई फार दि मून। वी प्लक इट फ्राम दि स्काईज़ ऐंड वियर इट अपान दि डायडेम्स आव् एशियाज़ फ्रीडम।" (गहरी करतलध्वनि)।"

अर्थात् "जब मेरे पिता, जो संसार के महान पुरुषों में से एक थे, मरने को हुए तो उनके अन्तिम शब्द थे—'यहाँ न तो जन्म है, न मृत्यु; केवल आत्मा जीवन की उच्चतर और उच्चतर स्थितियों में अपने को विकसित करती चलती है। यही है भारत का इतिहास। यही है एशिया का इतिहास। और मैं तुम सबको, चाहे तुम्हारा विश्वास कुछ हो चाहे तुम्हारा धर्म कुछ हो, चाहे तुम्हारी भाषा कुछ हो, कहती हूँ कि याद रखो—यहाँ जन्म नहीं है, मृत्यु नहीं है। हम आगे और आगे बढ़ते हैं, हम तब तक ऊँचे और ऊँचे उठते जाते हैं जब तक कि तारों तक न पहुँच जायँ। चलो, हम तारों की ओर बढ़ें। कौन तारों तक हमारी ऊर्ध्वगति को रोकेगा ? कौन हमारी गति रोककर कहेगा कि यहीं तक—यहाँ के आगे नहीं ? हम चाँद को पाने के लिए शोर नहीं करते। हम उसे आकाश से तोड़ लेते हैं और

एशिया के मुकुट पर लगा देते हैं।"

सौन्दर्य और आनन्द की साधना

जीवन के विविध क्षेत्रों मे वे रहीं अवश्य पर उनकी शक्ति का स्रोत वही चिरन्तन सौन्दर्य और आनन्द की साधना है जिससे उनका समस्त काव्य उद्भूत हुआ—वह काव्य जो उनके जीवन में समाया हुआ था, जो उनके अक्षय आत्म-सौन्दर्य को व्यक्त करता है। अपने सम्पूर्ण जीवन के पुष्प एक-एक करके चढ़ा देने के बाद, जब कुछ बच नहीं गया, माता की भाँति परम रिक्ता फिर भी पूर्णा होकर उन्होंने मृत्यु को सम्बोधन करते हुए बहुत पहले एक कविता लिखी थी—जैसे अन्तिम दिनो में नींद की जो प्रबल आकांक्षा उनमें प्रकट हुई उसी को लक्ष्य कर उनका जीवन बोल उठा हो—

सर्वोत्सर्ग

'I have no more to give all that was mine.
Is laid, a wrested tribute, at thy shrine
Let me depart, for my whole soul is wrung
And all my cheerless omissions are sung,
Let me depart, with faint limbs. Let me creep
To some dim shade and sink me down to sleep

["मेरे पास अब और कुछ देने के लिए शेष नहीं है। जो कुछ मेरा था सब भक्तिपूर्वक तुम्हारे मन्दिर पर चढ़ चुका है। अब मुझे जाने दो, क्योंकि मेरी सम्पूर्ण आत्मा निचुड़ चुकी है। और मेरी सब निरानन्द अनर्गलताएँ, संगीत में, मुखरित हो चुकी हैं। अब मुझे विदा दो, अपने दुर्बल अंगों से रेंगते हुए मुझे अस्पष्ट छाया में जाने दो जहाँ उतरकर मैं सो सकूँ।"

कैसे व्यंजक शब्द हैं—मानों कवि सब देख रहा हो। आगे तो स्पष्टतः मृत्यु को सम्बोधन कर वह कहती हैं—

*"Welcome, O tranquil Death,*
*Thou has no ills to grieve me,*
*Who com'st with Freedom's breath*
*From sorrow to retrieve me.*
*Open, O Vast unknown,*
*Thy sealed mysterious portal !*
*I go to seek my own,*
*Vision of love immortal."*

अर्थात् "ओ शान्त, निश्चल मृत्यु, तुम्हारा स्वागत है। तुम्हारे पास मुझे दुखी करने को कोई दंश नहीं है। तुम तो स्वतंत्रता का श्वास लिए मुझे शोक-संताप से मुक्त करने आई हो। हे विराट अज्ञात ! रुद्ध रहस्यमय कपाट खोल दो जिसमें जाकर मैं अपने अमर प्रेम का दर्शन पा सकूँ।"

यह मृत्यु पर प्रेम की शाश्वत विजय है, जिसका प्रतीक वह थीं।

# जीवन-तालिका

| | |
|---|---|
| १८७९ ई० १३ फरवरी | हैदराबाद ( दक्षिण ) में जन्म। |
| १८९१ " | मैट्रिक पास किया। |
| १८९२ " | लम्बी कविता (१३०० पद), लिखी। एक नाटक भी लिखा। |
| १८९५ " | शिक्षा के लिए विलायत-यात्रा |
| १८९५-९८ ई० | लन्दन एवं कैम्ब्रिज में अध्ययन। इटली की यात्रा। उपन्यास लेखन |
| १८९८ ई० सितम्बर | हैदराबाद लौटीं। |
| " दिसम्बर | मेजर डा० गोविन्द राजलू नायडू से विवाह। |
| १९१३ ई० | मुस्लिम लीग के लखनऊ अधिवेशन में अत्यन्त प्रभावशाली भाषण |
| १९१५—१७ | कांग्रेस अधिवेशनों में भाग लेने लगीं। शर्तबन्द कुली प्रथा का विरोध |
| १९१९ ई० | भारतीय होमरूल लीग डेपूटेशन की सदस्या के रूप में विलायत-यात्रा। |
| १९२१ ई० | भारतीय स्त्रियों के मताधिकार आन्दोलन के सम्बन्ध में विलायत-यात्रा। |
| १९२१ से १९४९ तक | भारत के राष्ट्रीय आन्दोलन तथा राष्ट्र-निर्माण कार्य में प्रमुख भाग। |
| १९२१ ई० | बम्बई के दंगों में सेवा कार्य। |
| १९२४ ई० | केनिया के प्रवासी भारतीयों की सेवा। नेताल आर्डिनेंस बिल के विरुद्ध |

| | |
|---|---|
| | आन्दोलन दक्षिण अफ्रीका की भारतीय कांग्रेस ( मोम्बासा अधिवेशन ) की अध्यक्षता। रोडेशिया की यात्रा। |
| " जुलाई | भारत लौटीं। |
| १९२५ ई० | कानपुर कांग्रेस की अध्यक्षता। |
| १९२६ ई० | प्रवासी भारतीयों के अनुरोध पर पूर्व-अफ्रीका की यात्रा। |
| " | अमेरिका की यात्रा। |
| १९३० ई० | नमक सत्याग्रह। गिरफ़्तारी। |
| १९४२ ई० | गिरफ़्तारी। |
| १९४४ ई० | स्वास्थ्य खराब होने के कारण रिहाई। |
| १९४७ ई० | युक्तप्रान्त की गवर्नरी ग्रहण की। |
| १९४८ ई० | एशियाई राष्ट्र सम्मेलन का संघटन एवं उसकी अध्यक्षता। |
| १९४९ ई० २ मार्च | प्रातः ३-४५ पर देहावसान। |

## श्री सुमन जी का जीवन-दायक साहित्य

| | | |
|---|---|---|
| १. | गांधीवाद की रूप-रेखा ( चतुर्थ संस्करण ) | २) |
| २ | योग के चमत्कार ( प्रेस में ) | २) |
| ३. | घर की रानी ( पाँचवाँ संस्करण ) | १॥) |
| ४. | आनन्द निकेतन ( चौथा संस्करण ) | २॥) |
| ५. | हमारे नेता ( छठा संस्करण ) | १॥) |
| ६. | वेदी के फूल ( छठा संस्करण ) | ॥) |
| ७. | गांधीवाणी ( दूसरा संस्करण सजिल्द ) | ३) |
| ८. | कन्या ( पाँचवाँ संस्करण ) | १।) |
| ९. | भाई के पत्र ( नवाँ सजिल्द संस्करण) | ३) |
| १०. | जीवन यज्ञ ( पंचम संस्करण ) | २) |
| ११. | नारी : गृहलक्ष्मी और कल्याणी (दूसरा संस्करण) | २॥) |
| १२. | नारी जीवन : कुछ समस्याएँ ( दूसरा संस्करण ) | १।) |
| १३. | जीवन सूत्र ( दूसरा संस्करण ) | १।॥) |
| १४. | कठघरे से पुकारती वाणी | १) |
| १५. | हमारे स्व० राष्ट्रनिर्माता | ४) |

# हमारे प्रकाशन

१. गांधीवाद की रूप-रेखा २)
२. योग के चमत्कार २)
३. अद्वैतवादी की आत्मकथा (अप्राप्य)
४. भक्ति तरंगिणी ( अप्राप्य )
५. घर की रानी १॥)
६. आनन्द निकेतन २॥)
७. चारुमित्रा २)
८. शृंखला की कड़ियाँ २॥)
९. स्त्रियों की समस्याएँ १॥)
१०. भारतीय राष्ट्रीयता के विकास की रूप-रेखा ॥)
११. हमारे नेता २)
१२. गांधी वाणी ३)
१३. नई कला २)
१४. भाई के पत्र ३)
१५. अमृतवाणी १॥)
१६. भारत का भाग्य १।॥)
१७. विजय-पथ १॥)
१८. वेदी के फूल
१९. नारी : गृहलक्ष्मी
२०. नारी जीवन
२१. कन्या
२२. प्राचीन कवियों की काव्य-साधना
२३. जीवन-यज्ञ
२४. सेवा-धर्म
२५. समग्र ग्राम सेवा
२६ गांधी-मार्ग
२७. युगाधार गांधी
२८ अहिंसक क्रान्ति
२९. कठघरे से पुकारती वाणी
३०. बंदी युग
३१ पथिक
३२. बुद्ध
३३. चन्द्रगुप्त
३४. हमारे स्व० राष्ट्रनिर्माता

साधना-सदन की पुस्तकें पढ़ना जीवन में प्रकाश और शक्ति को निमंत्रण देना है

**साधना-सदन**

**इलाहाबाद**